# शरत् के नारी पात्र

[शरत् के नारी पात्रों का उनकी रचनाओं की समयानुक्रमणिका के आधार पर आलोचनात्मक अध्ययन]

•

रामस्वरूप चतुर्वेदी

भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन

लोकोदय ग्रन्थमाला : ग्रन्थांक : 42

प्रथम संस्करण : 1955
द्वितीय संस्करण : 1993

मूल्य : 110 /- रुपये



शरत् के नारी पात्र

लेखक
रामस्वरूप चतुर्वेदी

प्रकाशक
भारतीय ज्ञानपीठ
18, इंस्टीट्यूशनल एरिया,
लोदी रोड, नई दिल्ली-110003

मुद्रक
अंकित प्रिंटिंग प्रेस,
शाहदरा, दिल्ली-110032

आवरण शिल्पी : सत्यसेवक मुखर्जी

SHARAT KE NAARI PATRA by Dr. Ramswarup Chaturvedi. Published by Bharatiya Jnanpith, 18, Institutional Area, Lodi Road, New Delhi-1 0003 and printed at Ankit Printing Press, Shahdara, Delhi-110032.
Second Edition : 1993 Rs. 110.00

जिससे बांग्ला साहित्य के अध्ययन की प्रेरणा मिली

तथा

शरच्चन्द्र के उन सभी वास्तविक-अवास्तविक चरित्रों को

जिन्होंने जीवन के मर्म को

अधिकाधिक समझ सकने के प्रयत्न में

सहयोग दिया है।

"सुसभ्य मनुष्य की स्वस्थ, संयत तथा शुभ बुद्धि नारी जाति को अधिकार अर्पित करने के लिए कहती है, वही मनुष्य की सामाजिक नीति है और उसी से समाज का कल्याण होता है। समाज का कल्याण इस बात से नहीं होता कि किसी जाति की धर्म-पुस्तक में क्या लिखा है और क्या नहीं लिखा है। नारी के मूल्य का विवेचन करते हुए हम अब तक इसी नीति और इसी अधिकार की बात कहते आये हैं। हमने supply और demand अर्थात् उपज और माँग की कीमत भी नहीं कही और यह आशा भी नहीं की कि कोई ऐसा समय आएगा, जब कि पुरुषों की संख्या बहुत बढ़ जाएगी और स्त्रियाँ बिलकुल विरल हो जाएँगी। नारी का मूल्य निर्भर करता है पुरुष के स्नेह, सहानुभूति और न्याय-धर्म पर। भगवान् ने उसे दुर्बल ही बनाया है और पुरुष उसके बल के इस अभाव की पूर्ति ऊपर बतलाई हुई वृत्तियों की ओर देखकर ही कर सकता है, धर्म-पुस्तकों की बातों की बाल की खाल निकालकर और उनके अबोध्य अर्थों की सहायता से उसकी पूर्ति नहीं कर सकता।"

'नारी का मूल्य' —शरच्चन्द्र चट्टोपाध्याय

# भारतीय आलोचना : बांग्ला और हिन्दी साहित्य के सम्पर्क की पृष्ठभूमि में

भारत संघ की राजभाषा या कि सम्पर्क-भाषा बनने के बहुत पहले से हिन्दी सभी भारतीय भाषाओं को जोड़ने का काम करती आयी है। इस रूप में हिन्दी क्षेत्र समस्त भारतवर्ष का हृदय-स्थल कहा जा सकता है, न केवल भौगोलिक अथवा शुद्ध भावात्मक दृष्टि से बल्कि रूपक को और प्रमाणित करते हुए समस्त संस्कृति का संचरण करने की दृष्टि से। हृदय सम्पूर्ण शरीर में रक्त-संचार का माध्यम है। हिन्दी क्षेत्र (या प्राचीन मध्यदेश) समूचे भारतवर्ष में राष्ट्रीय संस्कृति का संचार करता रहा है, एक प्रदेश के विचारों-अनुभवों का संक्रमण दूसरे प्रदेश में करता हुआ। कुछ वर्ष हुए हिन्दी में अनूदित उपन्यास-साहित्य पर एक शोध-कार्य देखने का अवसर हुआ था। शोध-कर्त्ता ने वहाँ तथ्यों और आँकड़ों के सहारे दिखाया था कि हिन्दी में सारी आधुनिक भारतीय भाषाओं से उपन्यासों के अनुवाद हुए हैं, संख्या की दृष्टि से बांग्ला के सर्वाधिक। इसके साथ ही एक महत्त्वपूर्ण निष्कर्ष उस अध्ययन से यह भी निकलता था कि अनेक भाषाओं में अनुवाद सीधे न होकर हिन्दी के माध्यम से हुए हैं, यानि कोई बांग्ला उपन्यास मराठी या कि गुजराती में सीधे बांग्ला से न होकर हिन्दी अनुवाद के माध्यम से आया है। स्पष्ट ही इन सभी प्रकार के अनुवादों के आधार पर—वे चाहे उपन्यास के हों, या कविता के, या नाटक के—भारतीय साहित्य की अवधारणा बनती है। बंकिम, रवीन्द्र, प्रेमचन्द, क. मा. मुंशी, वि.स. खाण्डेकर, सुब्रह्मण्य भारती बांग्ला, हिन्दी, गुजराती, मराठी, तमिल लेखक तो हैं ही, साथ ही उनका भारतीय चरित्र और परिवेश भी इस रूप में उभरता है।

पिछले कुछ समय से इस सन्दर्भ में यह सजगता बढ़ी है कि आलोचना के परिदृश्य पर हम भारतीय पाठक रिचर्ड्स, एलियट, सार्त्र, रोलाँ बार्थ या कि डैवीडोव के विचारों, सिद्धान्तों से तो परिचित हैं, उन पर अधिकारपूर्वक विवेचन भी करते हैं, पर मढेंकर, टोपीवाला, रामचन्द्र शुक्ल, कारंथ और बुद्धदेव बसु के साहित्य-चिन्तन से हम प्रायः अपरिचित हैं। होना यह चाहिए था कि भारतीय

साहित्य की अवधारणा को आगे विकसित करने में आलोचना का गुणात्मक योग होता, पर अनेक कारणों से आलोचना की यह भूमिका बहुत कम गतिशील हुई। यहाँ आलोचना का दायित्व वस्तुतः दुहरा बनता है। एक ओर तो एक साहित्य के लेखक पर दूसरे साहित्य के आलोचक द्वारा लिखे जाने से समझदारी का सेतु बनता और प्रशस्त होता। दूसरी ओर समूचे भारतीय साहित्य के परिदृश्य पर हुए आलोचनात्मक चिन्तन पर समग्र रूप में विचार-विमर्श चलता। यहाँ स्मरणीय है कि 'आलोचना' पद का प्रयोग ही इस दृष्टि से है कि प्रस्तुत विवेचन के केन्द्र में आधुनिक साहित्य है। संस्कृत और अन्य प्राचीन भारतीय साहित्यों के सन्दर्भ में इस अनुशासन के लिए 'काव्यशास्त्र' प्रयोग समीचीन होगा। इस दृष्टि से 'भारतीय आलोचना' का अर्थ और सन्दर्भ आप से आप आधुनिक काल से जुड़ जाता है, जो प्रायः समूचे भारतीय परिदृश्य पर 19वीं शती से आरम्भ माना जाता है।

भारतीय आलोचना की उपर्युक्त दो प्रक्रियाओं में से 'शरत् के नारी पात्र' (1955) का सम्बन्ध पहली प्रक्रिया से जुड़ता है, अर्थात् जहाँ एक भारतीय साहित्य का समीक्षक दूसरे भारतीय साहित्य के लेखक की रचनात्मकता को अपनी आलोचना का उपजीव्य बनाता है। हिन्दी पाठक का बांग्ला साहित्य से सम्पर्क एक प्रकार से वह बिन्दु है जहाँ से इस रूप में भारतीय साहित्य और भारतीय आलोचना का सूत्रपात होता है। माईकेल मधुसूदन और रवीन्द्र का काव्य, बंकिम तथा शरत् के उपन्यास, द्विजेन्द्रलाल राय से लेकर बादल सरकार के नाटक दो भारतीय भाषा-क्षेत्रों के बीच आरम्भिक सेतु का कार्य करते दिखते हैं। पुन-र्जागरण काल के आरम्भ में 19वीं शती से ही हिन्दी क्षेत्र के निवासियों की बंगाल की ओर उन्मुखता से यह सम्पर्क सम्भव होता है; कलकत्ता उस समय तत्कालीन व्यावसायिक तथा इस सांस्कृतिक उन्मेष का केन्द्र बनता है। बांग्ला ही नहीं, आधुनिक हिन्दी साहित्य, पत्रकारिता तथा प्रकाशन-क्षेत्र की सक्रियता भी बहुत कुछ वहीं से आरम्भ होती है। यह संयोग नहीं कि 'शरत् के नारी पात्र' के उपजीव्य लेखक, आलोचक तथा प्रकाशक तीनों का कलकत्ता नगर से कम-बढ़ सम्बन्ध रहा है। हिन्दी क्षेत्र की बंगाल से यह रचनात्मक स्तर पर क्रिया-प्रतिक्रिया अनेक रूपों में फलप्रद हुई है। कबीर से रवीन्द्रनाथ का, और रवीन्द्रनाथ से निराला का सम्पर्क इस स्तर पर प्रतीक रूप में श्रेष्ठतम उपलब्धियों का उत्प्रेरक कहा जा सकता है।

प्रस्तुत ग्रन्थ की प्रकाशन-संस्था भारतीय ज्ञानपीठ ने अपना विस्तृत कार्यारम्भ कलकत्ता में किया। ब्रिटिशकालीन राजधानी की तरह दिल्ली वह बाद में पहुँची। अपने नाम के अनुरूप पहले उनका ध्यान भारत के परम्परागत वाङ्मय की ओर अधिक रहा, पर क्रमशः झुकाव समकालीन साहित्य की ओर

होता गया, जहाँ भारतीय साहित्य की परिकल्पना अभी बहुत उभर कर नहीं आयी थी। 'शरत् के नारी पात्र' अध्ययन जब प्रकाशित हुआ 1955 में तब वह ज्ञानपीठ की लोकोदय ग्रन्थमाला में बयालीसवाँ ग्रन्थ था—अब यह ग्रन्थांक 1993 में पाँच सौ पचास को पार कर गया है—और उर्दू शायरी के सीमित सन्दर्भ को छोड़कर किसी अन्य समकालीन भारतीय साहित्य पर उनका कोई प्रकाशन नहीं था। हिन्दी आलोचना में भी इस प्रकार के अन्तःप्रादेशिक साहित्यिक सम्पर्क को चरित्र-परिकल्पना की सूक्ष्म दृष्टि से सक्रिय करने वाला कोई व्यवस्थित ग्रन्थ था, नहीं कह सकता। रवीन्द्र-काव्य की कुछ व्याख्याएँ ज़रूर थीं, जिनमें निराला का 'रवीन्द्र कविता कानन' सहज स्मरण हो आता है। तथा शरत्-साहित्य पर कुछ परिचयात्मक-आलोचनात्मक पुस्तकें थीं। फिर, जैसा कहा गया, स्वयं ज्ञानपीठ का रुझान कई स्तरों पर भारतीय साहित्य की परिकल्पना को विकसित और पुरस्कृत करने में बढ़ा, जिसके व्यावहारिक रूप में उत्साहवर्धक परिणाम सामने आये। ज्ञानपीठ पुरस्कार की संस्थापना ने—जिसकी रजत जयन्ती तीन वर्ष पूर्व मनायी जा चुकी है—समूचे भारतीय साहित्य को पहली बार एक साथ मूल्यांकित करने का महत्त्वपूर्ण प्रयास किया। इस पुरस्कार की धन-राशि (आरम्भ में एक लाख, अब दो लाख) अपनी जगह थी, पर इसकी चयन-प्रक्रिया ने इसे और स्मरणीय तथा विश्वसनीय बनाया। किसी भी पुरस्कार की मर्यादा को बनाने में ये दो तत्त्व प्रधान होते हैं, और इन दोनों ही स्तरों पर ज्ञानपीठ पुरस्कार उत्तरोत्तर महिमामण्डित होता गया है, साथ-साथ भारतीय साहित्य की व्यापक परिकल्पना को और सुदृढ़ बनाता गया है। व्यावहारिक स्तर पर इस पुरस्कार के माध्यम से ज्ञानपीठ भारतीय भाषाओं के अनेक समकालीन क्लासिकों को प्रकाशित कर सका है। इसके अतिरिक्त इधर स्वतन्त्र रूप से भी उन्होंने 'भारतीय कवि' 'भारतीय कथाकार' आदि मालाओं के अन्तर्गत विविध भाषाओं की महत्त्वपूर्ण रचनाओं का प्रकाशन आरम्भ किया है। ज्ञानपीठ के अतिरिक्त साहित्य अकादेमी, नेशनल बुक ट्रस्ट तथा भारत सरकार के प्रकाशन-विभाग ने केन्द्रीय सहायता से भारतीय भाषाओं के साहित्य को एक से दूसरी भाषा में प्रस्तुत किया है। काफी पहले प्रेमचन्द द्वारा संस्थापित पत्र 'हंस', उत्तर प्रदेश हिन्दी समिति, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् जैसी संस्थाओं ने भारतीय भाषा तथा साहित्य के अलग-अलग परिचय-वृत्त प्रकाशित किये थे। अभी हाल में इलाहाबाद विश्वविद्यालय के हिन्दी विभाग ने मेरे सुझाव पर भारतीय साहित्य के व्यवस्थित अध्ययन का प्रारूप प्रस्तुत करके वैदुषिक क्षेत्र में ऐसी पहल की है।

इस सन्दर्भ में अब भारतीय आलोचना की परिकल्पना को प्रसरित होने के लिए विस्तृत अवसर तथा व्यापक क्षेत्र मिल रहा है। इस दिशा में अग्रणी अध्ययन डॉ. नगेन्द्र द्वारा सम्पादित हुआ है 'भारतीय समीक्षा' (1975)। अलग-अलग

साहित्यों में समीक्षा अथवा आलोचना के विकास को दरसाने वाले निबन्ध यहाँ संकलित हैं सम्पादक की विस्तृत भूमिका के साथ, जहाँ भारतीय समीक्षा के व्यापक रूप को स्पष्ट करने का यत्न हुआ है। नगेन्द्र के प्राचीन भारतीय तथा पाश्चात्य काव्यशास्त्र के ऐसे ही अध्ययनों के क्रम में उनकी यह पुस्तक इस सन्दर्भ में उपयोगी आधार-भूमि प्रस्तुत करती है, पर उससे ऊपर नहीं उठ पाती। यह सम्भवतः उसका क्षेत्र नहीं, और सम्पादक की रुचि की यह सीमा भी है। व्यावहारिक आलोचना के क्षेत्र में कार्यशील रहने के बावजूद डॉ. नगेन्द्र का प्रधान क्षेत्र संस्कृत काव्यशास्त्र और सैद्धान्तिक आलोचना का रहा है। इसी पृष्ठभूमि में वे 'भारतीय समीक्षा' शीर्षक अपनी भूमिका में भारतीय समीक्षा की व्याख्या इस रूप में करते हैं— "'भारतीय समीक्षा' का एक तीसरा अर्थ भी हो सकता है : विविध भाषाओं की सामान्य प्रवृत्तियों और उपलब्धियों की संहति ही 'भारतीय समीक्षा' है। इस परिभाषा के अनुसार 'भारतीय समीक्षा' उस समीक्षा-पद्धति का नाम है जो—

भारतीय भाषा-साहित्य के सन्दर्भ में संस्कृत और पाश्चात्य समीक्षा-तत्त्वों के समन्वय से विकसित हुई है;

प्रादेशिक अथवा प्रान्तीय साहित्य की विलक्षणताओं से मुक्त है;

सार्वदेशिक गुणों से समन्वित है;

और भारतीय साहित्य की समग्र चेतना को प्रतिफलित करती है।

मेरे विचार से यही अर्थ सर्वाधिक शुद्ध एवं संगत है, और इसी के आधार पर 'भारतीय समीक्षा' के स्वरूप का निर्णय और विकास-क्रम का निरूपण किया जा सकता है।"

यहाँ डॉ. नगेन्द्र की उपर्युक्त परिभाषा तथा व्याख्या का विस्तृत विवेचन करने का अवसर नहीं है, फिर भी सामान्य रूप में यह तो कहा ही जा सकता है कि डॉ. नगेन्द्र ने भारतीय समीक्षा के अपने द्वारा गिनाये गये लक्षणों में जो दूसरा निर्देश किया है वह नितान्त आदेशात्मक है, शायद उनकी काव्यशास्त्रीय प्रकृति के अनुकूल। यदि प्रादेशिक साहित्य की विलक्षणताओं को परे कर दिया जाएगा तो भारतीय समीक्षा का जो रूप विकसित होगा, वह नितान्त सामान्य कथनों का एक समुच्चय-मात्र होगा, और जो न प्रादेशिक साहित्य के वैशिष्ट्य को प्रकट करेगा और न उस वैशिष्ट्य का योगदान भारतीय आलोचना के स्वरूप में कर पाएगा। वैशिष्ट्य को सार्वजनीन बनाना साहित्य की प्रक्रिया है, और इसी प्रक्रिया का अगला चरण साहित्य की आलोचना या समीक्षा है।

वैशिष्ट्य की अनदेखी करने के ही कारण नगेन्द्र द्वारा प्रस्तुत भारतीय समीक्षा की उपर्युक्त विस्तृत व्याख्या तथा परिभाषा में व्यावहारिक आलोचना का कोई उल्लेख नहीं आता, जो व्यावहारिक आलोचना संस्कृत परम्परा में भले न

रही हो पर आधुनिक भारतीय तथा पाश्चात्य दोनों विकास-क्रम में साहित्य के अर्थ-संवर्धन का महत्त्वपूर्ण उपक्रम है। इस दृष्टि से साहित्य यदि जीवन की पुनर्रचना है तो आलोचना साहित्य की। स्पष्ट ही बात यहाँ उच्च कोटि के साहित्य और वैसी ही आलोचना की हो रही है। इस सन्दर्भ में एक भाषा का समीक्षक जब दूसरी भाषा की रचना से प्रतिकृत होता है तो व्यावहारिक समीक्षा के क्षेत्र में भारतीय आलोचना का प्रवाह बनता है, जिसके फिर मन्थन से सैद्धान्तिक आलोचना का स्वरूप उभरता है। स्वयं सैद्धान्तिक आलोचना पर जब बल अनुपात से बाहर दिया जाने लगता है तो वह एक स्वतन्त्र अनुशासन के रूप अधिक विकसित होने लगती है और साहित्य से उसका सम्बन्ध कमतर होने लगता है, जो न आलोचना के हित में है और न साहित्य के ही।

'शरत् के नारी पात्र' प्रस्तुत लेखक की पहली और हर दृष्टि से आरम्भिक आलोचना-कृति है। इस दृष्टि से आज इसके मूल पाठ में संशोधन की प्रक्रिया व्यावहारिक नहीं रह गयी है। स्पष्ट ही सैंतीस वर्ष की लम्बी अवधि में आलोचक की भाषा का मुहावरा और दृष्टिकोण काफ़ी कुछ बदला है। नहीं बदला है तो उसका भारतीय आलोचना की अवधारणा के प्रति लगाव जो और ऊपर उठकर साहित्य मात्र के प्रति लगाव में बदल जाता है। हिन्दी साहित्य से भारतीय साहित्य, और भारतीय साहित्य से साहित्य मात्र तक की यह यात्रा हर प्रबुद्ध पाठक तथा आलोचक के लिए काम्य है।

**14 जुलाई 1993 प्रयाग, —रामस्वरूप चतुर्वेदी**

# भूमिका

[प्रथम संस्करण से]

प्रस्तुत पुस्तक मेरे शरत् के नारी पात्रों पर तीन वर्ष के लम्बे व्यवधान में समय-समय पर लिखे हुए क्रमागत निबन्धों का संकलन है, जिनमें से अधिकांश धारावाहिक रूप से मासिक 'सुमित्रा' में प्रकाशित हुए थे। स्वतन्त्र रूप से लिखे जाने पर भी ये निबन्ध एक निश्चित योजना के अन्तर्गत हैं, और पुस्तकाकार में प्रकाशित होते समय इनमें कुछ सामग्री बढ़ाई गयी है। पूरे ग्रन्थ की योजना जुलाई 1951 ई. में बनी थी, और इस की समाप्ति दिसम्बर 1954 ई. में हुई। समयानुक्रमणिका के आधार पर शरच्चन्द्र के नारी पात्रों का यह प्रथम विस्तृत तथा वैज्ञानिक अध्ययन है। सच तो यह है कि इस प्रकार के अध्ययन अभी हिन्दी में स्थिर थीसिस रूपों के अतिरिक्त साधारणतः देखने में नहीं आते। हिन्दी-आलोचना के क्षेत्र में इस दृष्टिकोण से इसे अपने ढंग का प्रथम प्रयास कहा जा सकता है।

विश्व-कथा-साहित्य में शरच्चन्द्र के नारी-चरित्रों का अपना विशिष्ट स्थान है। नारी-जीवन के विभिन्न तथा विरोधी पहलुओं ने उनके उपन्यासों तथा कहानियों में अत्यन्त मार्मिक अभिव्यक्ति पायी है। बंगाल के नारी-समाज की मुक्ति में शरच्चन्द्र का कितना अधिक हाथ रहा है, इसे वहाँ के सामाजिक इतिहासकार आने वाले वर्षों में भलीभाँति पहचान सकेंगे। भारतीय नारी की दुरवस्था शरत् की कला की मूल प्रेरक शक्ति रही होगी, ऐसा मानना बहुत असंगत नहीं कहा जा सकता। उपन्यासकार का प्रसिद्ध निबन्ध 'नारीर मूल्य' मानो उनकी कला का 'मेनीफेस्टो' है। तत्कालीन नारी-जीवन की दुर्दशा का विवेचन तथा समाधान उन्होंने अपने इस विस्तृत निबन्ध में प्रस्तुत किया था, और इसी का कलात्मक निरूपण उन्होंने अपने कथा-साहित्य में किया है। बंगाल की नारी की अपरिसीम वेदना उनकी रचनाओं में उमड़ पड़ी है। शरच्चन्द्र की आत्मा मूलतः एक कलाकार की आत्मा है, परन्तु मानव-जीवन की गहरी सहानुभूतियों तथा समस्याओं ने उनकी कला को एकांगी नहीं बनने दिया है। कला और उद्देश्य उनकी कृतियों में इतने घुले-मिले दिखाई देते हैं कि उन्हें अलग-अलग करके नहीं पहचाना जा सकता।

अपनी इस पुस्तक के द्वारा मैंने शरच्चन्द्र के नारी-समाज की एक विस्तृत व्याख्या प्रस्तुत करने का यत्न किया है। शरत् के सभी उपन्यासों तथा कहानियों के नारी-चरित्रों का इसमें विश्लेषण किया गया है; केवल उनकी अपूर्ण कृतियों को इस समीक्षा में सम्मिलित नहीं किया गया। पुस्तक में न केवल उपन्यासकार के नारी-पात्रों का स्वतन्त्र विश्लेषण किया गया है; वरन् उसकी नारी सम्बन्धी साधारण विचार-भूमिका का भी विवेचन हुआ है। साथ ही समीक्षा का क्रम शरत् की रचनाओं की समयानुक्रमणिका पर आधारित होने के कारण, इससे उनकी नारी सम्बन्धी विचारधारा के स्वाभाविक विकास को भी समझा जा सकता है। पुस्तक के अन्त में तीन परिशिष्ट जोड़कर विवेचन को यथासाध्य अपने में पूर्ण बनाने का प्रयत्न किया गया है।

एक बात इस पुस्तक में अपनाई गयी समीक्षा-शैली के सम्बन्ध में भी कहना चाहूँगा। इस अध्ययन में शरत् के नारी पात्रों का यथातथ्य एवं वैज्ञानिक विश्लेएण किया गया है। उन पात्रों के मूल्यांकन की विशेष चेष्टा नहीं की गई है। इसीलिए इस विवेचन में पाठक को विवादग्रस्त विषय अधिक नहीं मिल सकेंगे। इससे सम्भव है कि शरत् के नारी पात्रों का यह विश्लेषण कुछ रूखा तथा इतिवृत्तात्मक अधिक हो गया हो, परन्तु वैज्ञानिक आलोचना-प्रणाली में यह एक दोष नहीं, वरन् गुण के ही रूप में माना जाता है। हाँ, शरत् के इतने रसमय चरित्र-चित्रण का इतने इतिवृत्तात्मक ढंग से विश्लेषण करने में कभी-कभी मैंने स्वयं असन्तोष का अनुभव किया है। पाठक तथा आलोचक का यह संघर्ष मेरे मन में एक से अधिक बार हुआ है।

अत्यन्त परिश्रमपूर्वक लिखी जाने पर भी पुस्तक के दोषों के प्रति लेखक से अधिक जागरूक और कोई व्यक्ति नहीं होगा। लेखक के अबंगाली होने के कारण यदि विषय-विवेचन में एक ओर सन्तुलन आ सकता है तो उसके साथ-ही-साथ दूसरी ओर उसमें कुछ भूलों का हो जाना भी बहुत असम्भव नहीं है।

अन्त में अपने मित्रों तथा सहयोगियों के प्रति आभार-प्रदर्शन का प्रिय कर्तव्य मेरे निकट शेष रह जाता है। पुस्तक की प्रारम्भिक योजना बनाते समय श्रीमती सुजाता गुहा तथा पुष्पा मित्रा ने जो सहायता दी थी उसके बिना लेखन का कार्य आगे ही नहीं बढ़ सकता था। श्री विट्ठल शर्मा ने मेरे प्रारम्भिक प्रयत्नों को सफल बताकर आगे बढ़ने के लिए प्रोत्साहन दिया था। डॉ. रघुवंश तथा डॉ० धर्मवीर भारती के स्नेह तथा सत्परामर्श ने मेरे शरत्-सम्बन्धी विवेचन को कितना अधिक स्पष्ट बनाया है, इसका अनुमान मैं स्वयं नहीं कर पाता। श्रद्धेय इलाचन्द्र जोशी ने समय-समय पर विषय-सम्बन्धी अनेक कठिनाइयों को सुलझाने में सहायता दी है। पुस्तक को प्रकाशन के लिए तैयार करवाने का अधिकांश श्रेय श्री नर्मदेश्वर चतुर्वेदी को है।

मैं उन अनुवादकों के प्रति आभार प्रदर्शित करता हूँ, जिनके शरत्-साहित्य के रूपान्तरों का प्रस्तुत ग्रन्थ में उपयोग किया गया है, तथा श्रद्धेय वाचस्पति पाठक तथा कला-भवन काशी के अध्यक्ष श्री रायकृष्णदास का भी आभारी हूँ जिनके सौजन्य से शरत् का चित्र इस पुस्तक में दिया जा सका है। इस प्रसंग में भारतीय ज्ञानपीठ, काशी के लोकोदय ग्रन्थमाला के सम्पादक श्री लक्ष्मीचन्द्र जैन तथा मन्त्री श्री अयोध्याप्रसाद गोयलीय के सहयोग का उल्लेख होना आवश्यक है, जिसके अभाव में पुस्तक प्रेस तक कठिनाई से ही पहुँच पाती। अन्त में मैं अपने सहयोगी डॉ. जगदीश गुप्त का सस्नेह स्मरण करता हूँ, जिन्होंने पुस्तक की सज्जा के सम्बन्ध में अनेक महत्त्वपूर्ण सुझाव दिये हैं। मैं अपने इन सभी मित्रों तथा गुरुजनों के प्रति हृदय से कृतज्ञता व्यक्त करता हूँ।

प्रयाग, 15 मार्च 1955 —रामस्वरूप चतुर्वेदी

# शरत् का संक्षिप्त जीवन-वृत्त

शरच्चन्द्र चट्टोपाध्याय का जन्म अपने पिता मतिलाल चट्टोपाध्याय की ननिहाल हुगली ज़िला के अन्तर्गत देवानन्दपुर नामक गाँव में 15 सितम्बर 1876 ई. को हुआ था ! उनका बाल्यकाल देवानन्दपुर में तथा कैशोर्य भागलपुर में व्यतीत हुआ। भागलपुर में छात्रवृत्ति पाकर शरत् ने टी. एन. जुबिली कालेजिएट स्कूल में प्रवेश किया। 1893 ई. में हुगली स्कूल के विद्यार्थी रहने के समय उनकी साहित्य-साधना का सूत्रपात हुआ। 1894 ई. में शरत् ने एन्ट्रेन्स परीक्षा द्वितीय श्रेणी में पास की। इसी समय भागलपुर की साहित्य-सभा की उन्होंने स्थापना की। सभा का मुखपत्र हस्तलिखित मासिकपत्र 'छाया' था। 1896 ई. से लेकर 1899 ई. तक का समय इधर-उधर साहित्य-चर्चा में व्यतीत हुआ। कॉलेज का अध्ययन इसके पूर्व ही समाप्त हो चुका था। इसी समय में शरत् ने बनेली इस्टेट में नौकरी कर ली थी। 1900 ई. में वे संन्यासी के वेष में निरुद्देश्य देश-भ्रमण के लिए निकल पड़े। पिता की मृत्यु के उपरान्त 1902 ई. में वे अपने मामा लालमोहन गंगोपाध्याय के पास कलकत्ता आ पहुँचे। 1903 ई. की जनवरी में बर्मा-यात्रा की। इसी वर्ष 'कुन्तलीन पुरस्कार 1309 सन्' शीर्षक पुस्तक में मामा सुरेन्द्रनाथ के नाम से 'मन्दिर' कहानी प्रकाशित हुई। 1907 ई. में 'भारती' में 'बड़ दिदि' उपन्यास छपा। मासिक पत्रों में प्रकाशित उपन्यासकार की यह प्रथम रचना है। 1913 ई. में 'बड़ दिदि' पुस्तकाकार मुद्रित हुआ। यह शरत् की प्रथम मुद्रित पुस्तक है। 1915 ई. में लेखक का 'यमुना' पत्रिका से सम्बन्ध-विच्छेद हुआ, और इसके उपरान्त वे नियमित रूप से 'भारतवर्ष' में लिखने लगे। स्वास्थ्य ठीक न रहने के कारण 1916 ई. में शरत् बर्मा छोड़ आये और बाजे-शिवपुर में रहने लगे। 1921 ई. में उन्होंने कांग्रेस के आन्दोलन में योग दिया। 1922 ई. में ऑक्सफोर्ड यूनिवर्सिटी प्रेस से 'श्रीकान्त' (प्रथम पर्व) का अंग्रेज़ी रूपान्तर प्रकाशित हुआ। इसके बाद से शरत् के यश में उत्तरोत्तर वृद्धि होने लगी। अनेक सभाओं तथा संस्थाओं के वे अध्यक्ष तथा मान्य सदस्य बनाये जाने लगे। 1936 ई. में ढाका विश्वविद्यालय ने उन्हें आनरेरी डी. लिट्. की उपाधि प्रदान की। अपने जीवन के उत्तर काल में शरत् रवीन्द्रनाथ के भी स्नेह तथा प्रशंसा के भागी रहे। 16 जनवरी 1938 ई. को कलकत्ता पार्क नर्सिंग होम में 62 वर्ष की अवस्था में शरच्चन्द्र का निधन हुआ।

---

**इस संक्षिप्त जीवन-वृत्त के लिए सामग्री श्री ब्रजेन्द्रनाथ बन्द्योपाध्याय की पुस्तक 'शरत्-परिचय' से ली गयी है।**

# अनुक्रम


| | |
|---|---|
| बड़ी बहिन [बड़ दिदि] | 19 |
| सुमति [रामेर सुमति] | 23 |
| चन्द्रनाथ | 27 |
| बिन्दो का लल्ला [बिंदुर छेले] | 32 |
| विराज़ बहू [विराज बौउ] | 38 |
| परिणीता | 45 |
| चरित्रहीन | 51 |
| पण्डितजी [पण्डित मॉशाइ] | 65 |
| मँझली बहिन [मेज दिदि] | 72 |
| ग्रामीण समाज [पल्ली-समाज] | 78 |
| अरक्षणीया | 83 |
| श्रीकान्त [श्रीकान्तेर भ्रमण काहिनी] | 91 |
| देवदास | 180 |
| दत्ता | 118 |
| गृह-दाह | 126 |
| ब्राह्मण की बेटी [बामुनेर मेये] | 140 |
| लेन-देन [देना-पाउना] | 151 |
| पथ के दावेदार [पथेर दावी] | 160 |
| नव-विधान | 177 |
| शेष प्रश्न | 190 |
| विप्रदास | 228 |


## परिशिष्ट


| | |
|---|---|
| शरत् के नारी पात्र : सामान्य प्रवृत्तियां | 242 |
| शरत् के अपेक्षाकृत गौण नारी पात्र | 249 |
| शरत् के नारी पात्रों की सामाजिक पृष्ठभूमि | 267 |
| शरच्चन्द्र की रचनाओं की समयानुक्रमणिका | 272 |
| सहायक पुस्तकें | 279 |
| अनुक्रमणिका | 280 |

## बड़ी बहिन

[बड़ दिदि]

शरत् की 'बड़ी बहिन' का प्रकाशन बांग्ला-साहित्य में एक घटना है। जिस कथावस्तु को लेकर यह उपन्यास चलता है, उसका तत्कालीन बंग-समाज ने तीव्र विरोध किया, और उसके अज्ञात लेखक को बड़े ही आड़े हाथों लिया गया। इस तीखे विरोध का एकमात्र कारण यह था कि 'बड़ी बहिन' में एक विधवा नारी के हृदय में फिर से रागात्मिका वृत्ति का प्रादुर्भाव दिखाया गया है। परन्तु महान् कलाकार तो सदैव ही अपने समय के सबसे बड़े विद्रोही हुआ करते हैं। शरत् ने अपनी आँखों देखा था कि मात्र एक श्वेत साड़ी के पहिना देने से ही एक विधवा नारी की वासना एवं उसके हृदय की रंगीनियाँ शान्त नहीं हो जातीं। वे सूक्ष्म मानव-जीवन के अन्तर्द्रष्टा थे। उन्होंने नारी के अन्तःकरण में पैठकर देख लिया था कि वहाँ सदैव ही असीम स्नेह का सतत स्रोत वर्त्तमान है, जो सरस्वती की भाँति गुप्त रहने पर भी यथावसर प्रकट हुए बिना नहीं रहता

और फिर 'बड़ी बहिन' का कथानक ऐसा विशेष आघात पहुँचने वाला भी नहीं है। एक धनी पिता का एकमात्र पुत्र सुरेन्द्र अपने घर से रूठकर कलकत्ते चला जाता है। वह शिशु के समान सरल एवं निरीह तथा परले सिरे का लापरवाह है। वहाँ एक ज़मींदार की छोटी पुत्री के शिक्षक के रूप में रहने लगता है। ज़मींदार की बड़ी लड़की माधवी (बड़ी बहिन), जो बाल-विधवा है, घर का सारा प्रबन्ध करती है। उसकी ममता का एक भाग सुरेन्द्र को भी मिलता है। एक दिन जब वह अचानक ही ज़मींदार का घर छोड़कर चल देता है तो उसे तथा माधवी दोनों को ही ज्ञात होता है कि वे परस्पर एक-दूसरे के स्नेहों में कितने बँधे हुए थे। माधवी अपना पितृ-गृह छोड़कर अपनी निर्धन ससुराल में चली जाती है, जहाँ सुरेन्द्र का मैनेजर उसकी सारी जायदाद कुर्क करा लेता है। अपनी मृत्यु-शय्या पर सुरेन्द्र एक बार फिर माधवी से मिलता है और मरने के पहले उससे कह जाता है, "बड़ी बहिन, उस दिन की बात याद है, जिस दिन तुमने मुझे निकाल दिया था ? मैंने इसीलिए अब तुमसे बदला लिया है। तुम्हें भी निकाल दिया। क्यों, बदला चुक गया न ?"

माधवी का हृदय प्रारम्भ से लेकर अन्त तक, हमें अगाध स्नेह से भरा हुआ दिखाई देता है। शरत् के अनुसार नारी और स्नेह एक दूसरे के पर्याय से जान पड़ते हैं। माधवी के वैधव्य ने उसे भी कोमल तथा सजल बना दिया है। उसकी ममता का आधार ही सुरेन्द्र को उसके आगामी वर्षों में प्रेरणा देता है। वह उसके नाम तक का सम्मान करने लग जाता है, परन्तु माधवी का यह स्नेह असहाय है और इसीलिए 'बड़ी बहिन' का अन्त हम दुःखद पाते हैं। कुछ भी हो, स्नेह और ममता से नारी का निर्माण हुआ है, शरत् का यह अटूट विश्वास हमें उनकी प्रथम कृति में ही देखने को मिल जाता है।

माधवी विधवा नहीं, बाल-विधवा है, किन्तु उसके पितृ-गृह के पारिवारिक स्नेह ने उसके यौवन के उद्दाम वेग को दबा-सा रखा है। वस्तुतः स्नेह और ममता ये ही वे दो तत्त्व हैं, जिनके सहारे मांस का प्रबल विद्रोह शान्त किया जा सकता है। जब तक माधवी के पति जीवित थे, जब तक उसका सर्वस्व उन्हीं पर केन्द्रीभूत था, किन्तु मरते समय वे स्वयं ही कह गये थे, "माधवी, जो जीवन तुम मेरे सुख के लिए समर्पित करतीं, वही जीवन अब सबके सुख के लिए समर्पण करना। जिसका मुख कष्टपूर्ण और उदास देखना, उसी का मुख प्रफुल्लित करने की चेष्टा करना" और इसीलिए अब माधवी का स्नेह सब के लिए समान है। अपने रूप के प्रति वह जागरूक नहीं; अपने यौवन के प्रति वह उदासीन है। लेकिन फिर भी "अब स्वामी नहीं हैं, इसलिए उसने फूलों के सब पेड़ कटवा नहीं डाले हैं। अब भी उसमें उसी प्रकार फूल खिलते हैं, लेकिन वे ज़मीन पर गिरकर मुरझा जाते हैं। अब वह उन फूलों की माला पिरोने नहीं बैठती, लेकिन फिर भी उन सब को एकत्र करके और उन्हें अंजुली में भर-भर दीन-दुखियों में बाँट देती है। जिनके पास नहीं है, उन्हीं को देती है।" वस्तुतः माधवी का यह रूप जितना करुणापूर्ण है, उतना ही श्रद्धास्पद भी। उसकी दशा उस मलय-चन्दन के समान हो गयी है जो किसी देवता के मस्तक पर न चढ़कर पवन की प्रेरणा से समस्त वन को सुगन्धि से आप्लावित करता फिरता है; अब उसकी सत्ता ऐकान्तिक न होकर सार्वजनीन है।

परन्तु इतना सब होने पर भी नारी की अवचेतना में छिपी हुई किसी व्यक्ति विशेष को अपनाने की प्रवृत्ति जाग ही उठती है। "इस जीवन में कितनी साध और कितनी आकांक्षाएँ होती हैं! विधवा होने पर वे सब कहीं चली नहीं जातीं!" इसी तथ्य को अत्यन्त मनोवैज्ञानिक ढंग से शरत् ने 'बड़ी बहिन' में प्रतिपादित किया है। अनजाने ही में माधवी सुरेन्द्र की ओर आकर्षित होती चली जाती है, परन्तु सुरेन्द्र का स्नेह तो एकदम बालकों जैसा है—निर्मल तथा विकारहीन, उसका 'वृद्धों का-सा वैराग्य, बालकों की-सी सरलता और पागलों की-सी उपेक्षा, माधवी के समर्पण को पहिचानने में असमर्थ है।' यह एक अनोखा

व्यंग्य है कि माधवी भी अपने समर्पण को तभी जान पाती है, जबकि सुरेन्द्र वापस अपने घर चला जाता है।

यहाँ पर एक बात ध्यान देने योग्य है और वह यह कि माधवी मन-ही-मन सुरेन्द्र से प्रेम करती हुई भी भी लोक-मर्यादा का पूरा ध्यान रखती है, और इसी लिए वह अस्पताल में रोगी सुरेन्द्र को देखने के लिए नहीं जाती। वस्तुतः संयम के साँचे में ही उसका प्रेम और सौन्दर्य निखरा है। उसके जीवन में उच्छृंखलता का कोई स्थान नहीं।

सुरेन्द्र को खो देने पर माधवी अपने पितृ-गृह को छोड़कर अपनी ससुराल चली जाती है, परन्तु उसे वहाँ भी चैन नहीं मिलता। विधवा नारी के जीवन का सबसे बड़ा अभिशाप रूप और यौवन जो उसके साथ है।' "स्वामी के मरने के उपरान्त जब वह अपने पिता के घर लौट आयी, तब सभी ने कहा 'बड़ी बहिन', सभी ने पुकारा 'माँ'। इन सम्मानपूर्ण सम्बोधनों ने उसके मन को और भी अधिक वृद्ध कर डाला था। कहाँ का रूप और कहाँ का यौवन!" परन्तु समय ने बता दिया कि उसके रूप और यौवन का उसके लिए कोई महत्त्व भले ही न हो, पर ओरों के लिए वह निश्चय ही विशेष महत्त्वपूर्ण है, और तभी उसे अपना गाँव छोड़कर बाहर जाना पड़ा।

'बड़ी बहिन' में माधवी की कहानी किसी नारी-विशेष की नहीं है; वह तो शतशः विधवाओं की करुण कथा है। मनोरमा के शब्दों में शरत् स्पष्ट बोलते हुए जान पड़ते हैं—"तुम ठीक कहते हो, स्त्रियों का कोई विश्वास नहीं। मैं भी अब यही कहती हूँ, क्योंकि माधवी ने आज मुझे यह सिखला दिया है। मैं उसे बाल्यावस्था से ही जानती हूँ, इसलिए उसे दोष देने को जी नहीं चाहता, साहस नहीं होता, समस्त स्त्री-जाति को दोष देती हूँ, विधाता को दोष देती हूँ कि उन्होंने क्यों इतने कोमल और जल के समान तरल पदार्थ से नारी का हृदय गढ़ा था। उनके चरणों में प्रार्थना है कि वे हृदय को कुछ और कठोर बनाया करें", परन्तु हम निश्चित रूप से जानते हैं कि शरत् की यह प्रार्थना सुनी नहीं जायेगी। तब फिर इस समस्या का हल क्या है? इस सम्बन्ध में शरत् का कलाकार मौन है। विश्वामित्र ने तो एक अधूरी सृष्टि की रचना की थी, परन्तु शरत् ने एक सम्पूर्ण सृष्टि का सृजन किया है, और जिस प्रकार कि विधाता अपनी निर्मित वस्तुओं के सम्बन्ध में मौन है, उसी प्रकार शरत् भी। यहीं हमें उनकी कला अपने चरम रूप में दिखाई पड़ती है।

'बड़ी बहिन' की नारी का हृदय निश्छल एवं सरल है। उसमें कोई गहनता नहीं है। माधवी का जीवन उतना जटिल नहीं है, जितना कि 'गृहदाह' की अचला और 'शेष प्रश्न' की कमला का। सम्भवतः शरत् की प्रार्थना विधाता ने 'शेष प्रश्न' में सुनी है, जहाँ उनकी नारी का हृदय 'कुछ और कठोर' बनाया गया

है, परन्तु फिर शीघ्र ही लेखक 'विप्रदास' में अपनी पुरानी मान्यताओं पर पहुँच गया है। अस्तु, 'बड़ी बहिन' की नारी अपनी प्राथमिक अवस्था में है, इसमें कोई सन्देह नहीं। स्नेह और ममता से निर्मित नारी की यह जीवित प्रतिमा कलाकार ने बड़ी कुशलता से निर्मित की है और यद्यपि उसमें जीवन के विभिन्न रंगों एवं रंगीनियों का अभाव है, फिर भी उसकी शुभ्रता श्रद्धास्पद है।

'बड़ी बहिन' के अन्य नारी-पात्रों में सुरेन्द्र की विमाता भी कम उल्लेखनीय नहीं है। 'यह विमाता स्वयं अपनी सन्तान के प्रति बहुत कुछ उदासीन रहने पर भी सुरेन्द्र की इतनी हिफ़ाज़त करती है, जिसकी कोई हद नहीं।' ऐसा जान पड़ता है कि 'बड़ी बहिन' की राय-गृहिणी ही आगे 'रामेर सुमति' की नारायणी हो गयी है, जिसके स्मरण मात्र से ही वात्सल्य का एक अत्यन्त कोमल तथा सजल रूप हमारी आँखों के सामने आ जाता है। यहाँ भी हमें शरत् की नारी की ममता और स्नेह का वह दृश्य देखने को मिलता है, जो सहज ही भुलाया नहीं जा सकता।

सुरेन्द्र की पत्नी शान्ति और शिवचन्द्र की स्त्री के चरित्र विशेष (individual) न होकर सामान्य (type) हैं, यद्यपि शिवचन्द्र की स्त्री की अपेक्षा शान्ति का चरित्र अधिक उभारा गया है। उसके जीवन में उन्हीं विशेषताओं का उन्मेष दृष्टिगत होता है, जिनसे शरत् के सभी नारीपात्र ओत-प्रोत हैं, परन्तु यह एकदम निश्चित है कि 'बड़ी बहिन' में शरत् भले ही एक विद्रोही कलाकार के रूप में दिखाई पड़ें, किन्तु उनके इस उपन्यास में किसी विद्रोहिनी नारी-पात्र की अवतारणा नहीं की गयी है। सच तो यह है कि बड़ी बहिन (माधवी) अपने आँसुओं में भी मौन है। विधवा नारी के मूक रुदन के ही कारण शरत् का यह उपन्यास आदि से अन्त तक सिसकता हुआ जान पड़ता है।

# सुमति

## [रामेर सुमति]

'रामेर सुमति' शरत् की उत्कृष्टतम कहानियों में-से एक है। स्नेह, ममता और वात्सल्य का जितना सुन्दर परिपाक लेखक की इस रचना में हुआ है, वह किसी भी साहित्य की कृति में मिलना मुश्किल है। नारी का नारीत्व वात्सल्य में है, इस तथ्य का प्रतिपादन हमें शरत् की इस कहानी में मिलता है। 'बड़ी बहिन' में जिस राय-गृहिणी के दर्शन हमें सुरेन्द्र की विमाता के रूप में होते हैं, उसी का परिवर्द्धित संस्करण 'रामेर सुमति' में राम की मातातुल्य भाभी नारायणी है।

नारी का एक रूप विमाता का है। साहित्य में विमाता सदैव ही दुष्ट, क्रोधी एवं ईर्ष्यालु प्रकृति की चित्रित की जाती है, परन्तु शरत् परम्पराओं को लेकर चलने वाले न थे। उनके मनोविज्ञान ने उन्हें नारी का सम्मान करना सिखाया और इसीलिए उन्होंने नारीत्व के इस महान् अभिशाप को, इस गहरे कलंक को 'रामेर सुमति' में मिटाने की चेष्टा की है; और इस सम्बन्ध में कोई दो राय नहीं हो सकतीं कि अपने इस कार्य में वे पूर्ण सफल हुए हैं। साथ ही नारी-समाज की इस वकालत में उन्होंने साधारण मानव-जीवन के तथ्यों की कहीं अवहेलना नहीं की है। उन्होंने वही कहा है जो मनोविज्ञान-सम्मत है।

जैसाकि उनके निबन्ध 'नारी का मूल्य' (नारीर मूल्य) से स्पष्ट है, शरत् प्रारम्भ से ही नारी समाज को सामाजिक मुक्ति न सही तो साहित्यिक मुक्ति दिलाने का दृढ़ संकल्प करके चले ही थे। उनका यह दावा नितान्त सत्य है। अपने मन्तव्य की पुष्टि में उन्होंने बड़ी सीधी, सरल, परन्तु मर्मस्पर्शी युक्तियाँ प्रस्तुत की हैं, और जिरह करने का कलात्मक ढँग तो उनका अपना ही है। इसीलिए उनकी कृतियों का सामाजिक मूल्य होने के साथ-ही-साथ, साहित्यिक मूल्य भी कम नहीं है।

ऐसा जान पड़ता है कि 'रामेर सुमति' की नारायणी और दिगम्बरी में शरत् ने सम्पूर्ण नारीत्व को चित्रित कर दिया है। नारायणी अपने चरित्र की उज्ज्वलता में हिमालय से भी ऊँची है, और उसी प्रकार दिगम्बरी अपने चरित्र की नीचता में समुद्र से भी गहरी है। इन दोनों के चरित्र के विरोधाभास के कारण नारायणी

का व्यक्तित्व और भी उज्ज्वल तथा कोमल हो गया है। एक ओर नारी हमें अपने उत्कृष्टतम रूप में दिखाई देती है तो दूसरी ओर अपने निकृष्टतम रूप में भी, परन्तु स्वाभाविकता दोनों ही में है, इसमें कोई सन्देह नहीं। एक में उदात्त भावनाओं की स्वीकृति है तो दूसरी में ईर्ष्या एवं अकारण क्रोध की प्रवृत्ति ने स्थान पाया है।

'रामेर सुमति' का कथानक सीधा, सरल एवं छल-प्रपंचों से मुक्त है इसीलिए वह हमारे हृदय को छूता ही नहीं, वरन् वह उसे हिला डालता है। राम अपनी बड़ी भाभी नारायणी के स्नेह की छाया में पलकर बड़ा होता है, क्योंकि उसकी विधवा जननी की मृत्यु हो चुकी है। इसी बीच में नारायणी की निराश्रया माँ दिगम्बरी अपनी लड़की के घर रहने को आ जाती है। न जाने क्यों उसे राम अच्छा नहीं लगता। ऐसा जान पड़ता है कि राम उसके जीवन में सबसे बड़ा शत्रु है। नारायणी की दैनिक-चर्या में बाधा पड़ती है और कुछ दिनों के लिए उसकी गृहस्थी में कलह का राज्य हो जाता है। इसी बीच में शरत् ने बालक राम को आलम्बन बनाकर जिन करुण दृश्यों की सर्जना की है, वे अपने क्षेत्र में अपूर्व हैं। अन्त में नारायणी के प्रबल स्नेह के आगे दिगम्बरी की दुष्ट प्रवृत्तियों को दबना पड़ता है, और वही राम के पीछे घर छोड़कर चल देती है। फिर नारायणी की गृहस्थी में स्नेह और ममता का साम्राज्य पूर्ववत् स्थापित हो जाता है।

राम यदि नारायणी के हृदय की सबसे बड़ी कमजोरी है तो दिगम्बरी के हृदय की भी। दोनों के दृष्टिकोण में भेद है। एक यदि उसे अपने जीवन में ममता का केन्द्र बनाती है तो दूसरी अकारण ही सदैव उसके प्रति अपना क्रोध प्रदर्शित करती रहती है। दिगम्बरी की ईर्ष्या निर्बल एवं साधनहीन है, अन्यथा वह राम के जीवन पर भी अवश्य आघात करती (अपने मुख से तो वह राम की मृत्युकामना प्रायः ही किया करती है)। इन दोनों नारियों के मनोभावों के घात-प्रतिघात में नारायणी के स्नेह की अपूर्व झाँकी के दर्शन होते हैं और उसके वात्सल्य की अमिट प्रतिमूर्त्ति हमारे हृदय पर अंकित हो जाती है।

नारायणी का अपने पुत्रतुल्य देवर राम के प्रति अगाध स्नेह, यही इस कहानी की मूल संवेदना है, परन्तु शरत् ने भाभी के इस स्नेह को एकदम आदर्शात्मक एवं अतिमानवीय नहीं बनाया है। राम से नाराज होने पर नारायणी उसका तिरस्कार करती है, उसे मारती भी है, परन्तु इससे उसके हृदय की ममता में कोई कमी नहीं होती। यहीं शरत् का मनोविज्ञान जो दूर से आदर्शवादी जान पड़ता हुआ भी नितान्त तथ्यात्मक है, अपनी चरम सीमा पर पहुँच जाता है। नारायणी का चरित्र अपने आप में एक पूर्ण कलाकृति है। तेरह वर्ष की अवस्था से ही उसने बालक राम को पाला-पोसा है। इसलिए उसकी ममता का केन्द्र प्रारम्भ से लेकर अन्त तक राम ही दिखाई देता है। राम के प्रति उसका प्रत्येक

सम्बोधन उसके अपार स्नेह का प्रतीक है। देवर के प्रति उसका क्रोध भी अधिकारपूर्ण एवं ममत्व से भरा हुआ है।

जिस व्यक्ति से हम किसी भी प्रकार सम्बन्धित होते हैं, उसका कोई दुष्कृत्य सुनकर हमें लज्जा आती है। नारायणी भी राम के सब कार्यों के लिए अपने को ही उत्तरदायी समझती है। जब वह डाक्टर से सुनती है कि राम ने उसके घर में आग लगाने की धमकी दी है तो मारे शरम के नारायणी का तो मरना हो जाता है। वस्तुतः ऐसे पारस्परिक दृढ़ सम्बन्ध ही प्रबल स्नेह एवं ममता के परिचायक हैं। राम को कोई बुरा-भला कहे, यह नारायणी के लिए असह्य है। ऐसे स्थलों पर उसका स्वर रुँध जाता है और आँखें डबडबा आती हैं। जैसा कि पहले ही कहा जा चुका है, राम उसके हृदय की सबसे बड़ी कमजोरी है। घर की दासी कहती है, "भगवान् जानें क्या बात है! हर बात में जिसकी इतनी बुद्धि, इतना धीरज है, वह इतनी-सी बात क्यों नहीं समझती?" और अन्त में हम देखते हैं कि नारायणी अपनी माँ को छोड़ देती है, परन्तु उसके लिए राम का त्याग असम्भव है। स्नेह की इस प्रबल धारा में बड़ी-से-बड़ी शपथें भी बह जाती हैं। राम को घर से अलग कर देने के प्रस्ताव पर वह दृढ़ता से कहती है, "अब अगर तुम मेरी घर-गृहस्थी में दखल दोगे तो, सच कहती हूँ, मैं नदी में डूब मरूँगी। तब दूसरा ब्याह करना और राम को न्यारा करके जो जी में आये सो करना। न मैं देखने आऊँगी, न कुछ कहूँगी-सुनूँगी, मगर मेरे सामने नहीं।"

यहाँ यह कहने की आवश्यकता नहीं कि राम के बालहृदय में अपनी भाभी के प्रेम के प्रति क्या प्रतिक्रिया है। जब उसके फेंके हुए कच्चे अमरूद द्वारा भाभी के माथे में चोट लग जाती है तो वह अत्यन्त व्याकुल हो उठता है और स्वयं अपने मस्तक पर अमरूद मारकर यह समझने का प्रयत्न करता है कि उस चोट ने भाभी को कितनी पीड़ा दी होगी। वह अपने मन को बहुत प्रकार से समझाता और बाहर से अपनी शान बनाये रखने के लिए निष्फल चेष्टा करता है, परन्तु जब भाभी उसे खाने तक के लिए नहीं बुलाती, तब वह सहम जाता है, और उसकी सारी उच्छृंखलता चूर-चूर हो जाती है। राम और नारायणी के इस पारस्परिक सम्बन्ध में वात्सल्य के जो अपूर्व दर्शन हमें होते हैं, उसी की चरम परिणति शायद शरत् की प्रख्यात कहानी 'बिन्दुर छेले' में हुई है। उसमें तो बिन्दु अपनी जिठानी के लड़के अमूल्य से अलग हो जाने पर मरणासन्न हो जाती है। नारायणी तथा बिन्दु एवं राम तथा अमूल्य में पर्याप्त अन्तर होते हुए भी वात्सल्य के वे आश्रय एवं आलम्बन एक ही प्रकार से हैं। वस्तुतः इन दोनों ही कहानियों में नारी के हृदय की महानता का हमें चरम रूप देखने को मिलता है, क्योंकि नारी का मातृत्व ही उसका सर्वस्व है। शरत् की कृतियों में पूर्वापर सम्बन्ध का ध्यान रखते हुए हम कह सकते हैं कि 'रामेर सुमति' की नारायणी

यदि एक ओर 'बड़ दिदि' की राय-गृहणी का उत्तर रूप है तो दूसरी ओर 'बिन्दुर छेले' की बिन्दु का पूर्णरूप भी।

'सुमति' में नारायणी के अतिरिक्त अन्य प्रमुख नारी-पात्र दिगम्बरी है। दिगम्बरी का चरित्र दुष्ट प्रकृति का होते हुए भी अत्यन्त स्वाभाविक है, यह हमें नहीं भूल जाना चाहिए। हमें उसके ऊपर क्रोध भी आता है, हँसी भी आती है और इसके साथ-ही-साथ उसके दुष्कृत्यों के प्रति घृणा रखते हुए भी हम उसकी वृद्धावस्था के कारण उसके प्रति अज्ञात रूप से सहानुभूति भी रखते हैं, हमें उसके ऊपर दया आती है। इस प्रकार वह एक साथ ही हमारी भाव-सबलता का आलम्बन होती है। राम के प्रति दुर्भावना एवं अपनी लड़की के प्रति जड़ एवं कृत्रिम मोह, यही उसके चरित्र के दो सर्वप्रमुख तत्त्व हैं। उसके प्रत्येक कार्य में हमें एक वृद्धा नारी के मस्तिष्क की विकृति दिखाई देती है।

अपनी प्रसिद्ध कृति 'दुई बोन' (दो बहिनें) का प्रारम्भ करते हुए कविगुरु रवीन्द्र कहते हैं—"स्त्रियाँ दो जाति की होती हैं—एक तो माता और दूसरी प्रिया।" शरत् ने इसी विभाजन को ध्यान में रखते हुए अपने प्रसिद्ध नारी-पात्रों को निर्मित किया है। पहले प्रकार के चरित्र हमें उनकी कहानियों में अधिक मिलते हैं। 'रामेर सुमति' एवं 'बिन्दुर छेले' इसके सर्वश्रेष्ठ उदाहरण हैं, परन्तु नारी का दूसरा रूप चित्रित करने के लिए लेखक को जीवन के अपेक्षाकृत अधिक विस्तृत क्षेत्र की आवश्यकता जान पड़ी है। इसीलिए स्त्री का प्रिया स्वरूप उन्होंने अधिकतर अपने प्रसिद्ध उपन्यासों में ही अंकित किया है। इस दृष्टि से उनके 'गृहदाह' एवं 'शेष प्रश्न' की विशेष ख्याति है। परन्तु कुछ भी हो, शरत् की प्रारम्भिक कृतियों में हमें नारी के जननी रूप की ही अधिक सुन्दर व्यंजना मिलती है, जो अपनी प्रकृति में अत्यन्त पवित्र एवं सरल है और यह नितान्त स्वाभाविक है, क्योंकि नारी का अध्ययन हम उसके मातृस्वरूप से ही प्रारम्भ करते हैं। समाज के क्षेत्र में भी और साहित्य के क्षेत्र में भी।

# चन्द्रनाथ

पात्रों के दृष्टिकोण से शरत् की रचनाओं के मोटे तौर पर दो विभाग किये जा सकते हैं। उनके कुछ उपन्यासों और कहानियों में पुरुष-चरित्रों की प्रधानता है और कुछ में स्त्री-चरित्रों की। किन्तु पहले प्रकार की रचनाएँ दूसरे प्रकार की रचनाओं से संख्या में अपेक्षाकृत कम हैं। जिन उपन्यासों अथवा कहानियों में पुरुष-पात्रों की प्रधानता है उनमें शरत् अधिक मार्मिक नहीं हो सके हैं; उनकी कला का निखार तो नारी-पात्रों में ही द्रष्टव्य है। 'चन्द्रनाथ' की गणना उपर्युक्त दो प्रकारों में से पहले प्रकार के ही अन्तर्गत की जाएगी। परन्तु फिर भी उपन्यास की नायिका सरयू का चरित्र शरत् के सामान्य नारी-पात्रों के व्यक्तित्व का भलीभाँति प्रतिनिधित्व करता है। शरत् के जीवन-दर्शन में दुर्बलता का नाम नारी नहीं है, वरन् उनके अनुसार तो जो विपत्तियों के सागर की ऊँची-से-ऊँची लहरों से होड़ ले सके, वही सच्चे अर्थों में सहिष्णुता की प्रतीक नारी कही जा सकती है।

'चन्द्रनाथ' में सरयू का चरित्र ऐसा ही है। वह एक कुल-परित्यक्ता विधवा ब्राह्मणी की पुत्री है। उपन्यास का नायक चन्द्रनाथ इस बात को जाने बिना ही, उसके प्रेम में आबद्ध होकर उससे विवाह कर लेता है, बाद में जब इस रहस्य का उद्घाटन होता है तो समाज के ठेकेदारों के भय के कारण चन्द्रनाथ को गर्भवती सरयू का परित्याग करना पड़ता है, परन्तु अन्त में अनेक विघ्न-बाधाओं के उपरान्त, चन्द्रनाथ और सरयू के बीच जो झूठी कुल-मर्यादा की दीवार खड़ी हो गयी थी, गिर पड़ती है, और दोनों का परस्पर सुखद सम्मिलन होता है। इस प्रकार 'चन्द्रनाथ' के माध्यम से शरत् ने जोरदार सामाजिक क्रान्ति का सन्देश दिया है, उसका एक-एक अक्षर सरयू की आँख के एक-एक आँसू की ही भाँति मर्मस्पर्शी है। वृद्ध मणिशंकर कहते हैं, "समाज हम हैं, समाज तुम हो। यहाँ और कोई नहीं है। जिसके पास धन है, वही समाज-पति है। यदि मैं चाहूँ तो तुम्हारी जाति बिगाड़ सकता हूँ, और यदि तुम चाहो तो मेरी जाति बिगाड़ सकते हो। समाज के लिए चिन्ता मत करो।"

इस प्रकार हम देखते हैं कि सरयू का चरित्र उन शतशः नारियों का प्रति-

निधित्व करता है, जिनका कुल, अपने दोष के कारण नहीं, वरन् परिवार के अन्य किसी भी व्यक्ति के दोष के कारण, क्षण मात्र में कलंकित हो जाता है। तब प्रश्न है कि क्या ऐसी नारियों को समाज से बहिष्कृत कर दिया जाय ? इस सम्बन्ध में लेखक का अपना मत ऊपर उद्धृत किया ही जा चुका है। यही नहीं, शरत् ने तो सदा ही गिरी हुई नारियों के चरित्रों को ऊँचा उठाया है। पापी के प्रति सहानुभूति एवं पाप के प्रति घृणा उनके जीवन की चरम साधना रही है। और साथ-ही-साथ पाप की मनोवैज्ञानिक पृष्ठभूमि का उद्घाटन उनकी कला की चरम साधना रही है। पतित को उठाना ही सच्ची वैष्णवी भावना है। समाज के कुत्सित कार्य-कलापों की व्याख्या एक शैव की भाँति करते हुए शरत् अपने दृष्टिकोण में परम वैष्णव थे, इसमें कोई सन्देह नहीं।

सरयू के चरित्र में प्रारम्भ से लेकर अन्त तक एक हीनता-ग्रन्थि (Inferiority complex) का आभास मिलता रहता है, क्योंकि अपनी माँ के दुराचरण से वह अपरिचित नहीं। इस हीनता-ग्रन्थि को उसकी नम्रता एवं शील ने ऐसा ढँक लिया है कि हमें एकाएक उसका पता नहीं चलता। वह सदैव अपने आपको चन्द्रनाथ की दासी समझती है। हरिबाला उससे पूछती है कि चन्द्रनाथ उसे कितना प्यार करते हैं तो वह कुछ लज्जित होकर कहती है, "वे मुझ पर बहुत दया रखते हैं।" और यहीं उसकी सखी सोचती है, "स्त्री यह नहीं जानती कि पति उसे कितना अधिक प्यार करता है ! बस, यहीं मुझे बहुत भय होता है।" यह कहना व्यर्थ ही है कि हरिबाला का भय कितना वास्तविक है !

यहाँ पर पति और और पत्नी के पारस्परिक सम्बन्ध का विवेचन शरत् ने बड़े मनोयोग से किया है। वे कहते हैं, "पर केवल दासी प्राप्त करने के लिए ही कोई विवाह नहीं करता, स्त्री से और भी किसी बात की आशा रखी जाती है। जान पड़ता है कि दासी के आचरण के साथ स्त्री का आचरण सर्वतोभाव से मिल न जाना ही अच्छा है।" परन्तु भाग्य से चन्द्रनाथ को तो एक पुण्यवती, पवित्र, साध्वी और स्नेहमयी दासी मिली है। इसीलिए उसके और सरयू के बीच की खाई बढ़ती ही चली गयी। और अन्त में उसने इन दोनों निरीह प्राणियों को अलग कर दिया।

सरयू के चरित्र में ऐसा जान पड़ता है कि सरलता अपने सारे अवयवों के साथ उसके रक्त के अन्दर घुल-मिल गयी है। केवल एक ही स्थान पर उसकी सचाई में सन्देह किया जा सकता है और वह उस जगह जहाँ कि वह अपने पति को अपनी माँ का दुराचरण नहीं बताती, परन्तु यहाँ भी शायद उसकी अत्यधिक भीरुता ही उसे ऐसा करने से रोकती है। परन्तु इस कठोर सत्य ने जैसे उसकी सारी प्रसन्नता को छीन लिया है। वह अपने पति को खुलकर प्यार भी नहीं कर पाती; वह उससे डरती-सी रहती है। उपन्यासकार के शब्दों में, "सरयू का समस्त हृदय

कृतज्ञता से परिपूर्ण था, इसीलिए उसका प्रेम सिर नहीं उठा सकता था। वह अन्तःसलिला फल्गु के समान चुपचाप धीरे-धीरे हृदय के सबसे भीतरी भाग में बहता रहता था, उच्छृ खल नहीं हो सकता था।" यह नियति का व्यंग्य है कि स्नेह का इतना प्रबल स्रोत अपनी अभिव्यक्ति में नितान्त असहाय ही रहा।

सरयू के चरित्र का उज्ज्वलतम रूप हमें तब दिखाई पड़ता है जब हम उसकी तुलना चन्द्रनाथ की मामी हरकाली से करते हैं। 'सरयू यदि झगड़ालू या ज़बाँ-दराज़ होती, स्वार्थी अथवा निर्दय होती, ईर्ष्यालु अथवा अभिमानिनी होती, तो बहुत सम्भव है कि हरकाली अपने लिए कोई मार्ग ढूंढ़ निकालती। परन्तु सरयू ने उसे अपने लिए करुणा की भिक्षा माँगने का अवसर ही नहीं दिया।' यही सरयू की चारित्रिक विजय है। हरकाली शरत् के नारी-पात्रों के उस प्रकार के अन्त-र्गत आती है, जिसका शीर्षक हम 'रामेर सुमति' की दिगम्बरी से प्रारम्भ करते हैं। नारी के इस रूप की सज्जा खड़ी करने में हमें शरत् की अन्तर्दृष्टि अपने चरम बिन्दु पर दिखाई देती है। यदि दिगम्बरी अवसर पर रोने में अपने आपको असमर्थ पाकर अपना कण्ठ करुण एवं आर्द्र बना सकती है तो हरकाली भी समयानुकूल अपने आँचल से झूठ-मूठ ही आँसुओं को पोंछने लगती है। किसी भी प्रकार सरयू का अहित हो यही उसकी सबसे बड़ी कामना है।

चन्द्रनाथ सरयू को बहुत चाहते हैं। उसे वह अपने जन्मान्तर की पतिव्रता स्त्री समझते हैं। "परन्तु इतना होने पर भी किसी दुखी पर अनुग्रह और दया करने से जो अभिमान, जो तृप्ति होती है, बालिका सरयू के साथ विवाह करते समय उसी अभिमान, उसी तृप्ति ने एक दिन आत्म-प्रसाद का छद्म वेष धारण करके चन्द्रनाथ के हृदय में जो चुपचाप प्रवेश किया था, सो अब सैंकड़ों चेष्टाएँ करने पर भी वे उसका पूर्णरूप से उच्छेद नहीं कर सके।" पुरुष-चरित्र की यही कमजोरी नारी के सुख के विनाश का कारण बनती है। सरयू को निर्दोष जानते हुए भी चन्द्रनाथ उसे अपने पास नहीं रख पाते। 'कुल का झगड़ा' या 'वंश का बखेड़ा' विवाह होने के पूर्व नहीं, वरन् विवाह होने के बाद इन दो प्रेमियों के बीच एक मज़बूत दीवार बन जाता है। सरयू को चन्द्रनाथ का घर छोड़ना पड़ता है, और तब बूढ़े गुमाश्ता जी के साथ पाठकों को भी सीता जी की कथा याद आ जाती है। केवल इसलिए नहीं कि लव-कुश-जननी की भाँति वह गर्भवती है, अपितु इसलिए कि राम-प्रिया की भाँति वह भी निर्दोष है।

और यहाँ शरत् की लेखनी आँसुओं से भीगती हुई चलती है, "इस सोलह वर्ष की अवस्था में ही उसके सारे शौक, सारी कामनाएँ पूरी हो गयी थीं। माता नहीं, पिता नहीं, पति ने परित्याग कर दिया। खड़े रहने के लिए कहीं कोई स्थान नहीं है, केवल कलंक, लज्जा और विपुल रूप यौवन है··· उसने मन ही मन कहा,

"चाहे और कुछ न हो, पर काशी की गंगा तो अभी तक नहीं सूखी है ? गंगा न तो समाज से डरती है और न उसकी जाति ही जा सकती है। वह एक दुखिया अबला को दुःख के इन दिनों में मजे से अपनी गोद में ले लेगी। मुझे और कहीं आश्रय न मिले न सही, वहाँ अवश्य मिलेगा।" और सरयू ने निश्चय ही पवित्र भागीरथी की क्रोड़ में आश्रय ले लिया होता यदि अवसर पर, उसे विपुल स्नेह से परिपूर्ण कैलास चाचा का सहारा न मिलता। 'आँचल में दूध और आँखों में पानी' लिये हुए अबला-जीवन की यह करुण कथा सहृदयों को आठ-आठ आँसू रुलाती है, और एक सामाजिक दुर्व्यवस्था के प्रति स्पष्ट संकेत भी करती है। कला की सामाजिकता के कारण ही शरत् की कृतियाँ इतनी मूल्यावान् हैं।

'चन्द्रनाथ' में हरिबाला का चरित्र सरयू की सखी के रूप में चित्रित किया गया है। यद्यपि शरत् ने स्वयं कहा है, "अवस्था के सम्मान का ज्ञान जैसा पुरुषों में है, वैसा स्त्रियों में नहीं है···जब तक स्त्रियों का विवाह नहीं होता, तब तक वे अपनी बड़ी बहन, भाभी, माँ, बुआ अथवा दादी के पास छोटों की भाँति रहकर थोड़ी बहुत उम्मेदवारी करती हैं, नारी-जीवन में जो कुछ थोड़ी बहुत बातें सीखने की होती हैं, वे सब सीख लेती हैं; और फिर इसके उपरान्त वे एकदम से सबसे ऊँची श्रेणी में जा बैठती हैं। उस समय सोलह वर्ष से लेकर छप्पन वर्ष तक की सभी स्त्रियाँ मानो समान अवस्था वाली हो जाती हैं।" परन्तु फिर भी हरिबाला और सरयू का यह निविड़ सख्यभाव बहुत अधिक स्वाभाविक नहीं कहा जा सकता। अवस्था के सम्मान का ध्यान स्त्रियों में अधिक भले ही न हो, परन्तु वर्षों के व्यवधान का ज्ञान तो उन्हें रहता ही है। अस्तु, हरिबाला का चरित्र है बहुत ही मांसल और सजीव, इसमे कोई सन्देह नहीं। इस वृद्धा नारी के केशों की श्वेतता उसके मन में भी छा गयी है। वस्तुतः चाहे नवविवाहिता हो, चाहे अस्सी वर्ष की विधवा हो, चाहे ज़मींदार के घर की मालकिन हो अथवा ग़रीब गृहस्थी की कुलवधू—किसी के भी मनोभाव पहिचानने में शरत् ने ग़लती नहीं की। नारी-मनोविज्ञान के वे पण्डित थे।

'चन्द्रनाथ' के अन्य स्त्री-पात्रों में मणिशंकर की पत्नी है, परन्तु कथा-प्रवाह में उसका कोई विशेष स्थान नहीं। सुलोचना (सरयू की माँ) अवश्य कुछ देर के लिए पाठकों का ध्यान आकर्षित किये रहती है। परन्तु उसका चरित्र प्रारम्भ से लेकर अन्त तक रहस्यमय रहता है। उसके बारे में कुछ विशेष पता नहीं चलता। ऐसा जान पड़ता है कि लेखक उपन्यास के उत्तरार्द्ध में उसे भूल-सा गया है। उसके सम्बन्ध में पाठक की कोई प्रतिक्रिया नहीं होती। परन्तु इतना निश्चित है कि प्रथम बार उसके सात्त्विक रहन-सहन को देखकर बाद में जब उसके कुल-कलंक का भेद खुलता है तो अनायास ही हमारे मुँह से निकल जाता है, "स्त्रियों के लिए

सब कुछ सम्भव है।" उपन्यासकार यदि इस चरित्र को कुछ और उभारता तो अधिक अच्छा होता।

परन्तु इसका एक कारण है। जैसा कि हम पहले ही कह चुके हैं, 'चन्द्रनाथ' में नारी-पात्रों की अपेक्षा पुरुष-पात्रों की प्रधानता है। सरयू को छोड़कर किसी अन्य स्त्री-पात्र की पूर्ण व्यंजना हमें इस उपन्यास में नहीं मिलती। चन्द्रनाथ, कैलास, हरिदयाल, मणिशंकर आदि के चरित्र ही इसमें प्रमुख हैं। कैलास का चरित्र तो अपने आप में एक पूर्ण कलाकृति है। वह इतना अधिक पूर्ण तथा सुन्दर है कि स्वयं उपन्यास के नायक एवं नायिका के व्यक्तित्व उसके सामने नहीं ठहर पाते। और इतने पर भी विशेषता यह है कि उसके चरित्र को अधिक विस्तार नहीं दिया गया है।

## बिन्दो का लल्ला
## [बिन्दुर छेले]

शरत् की इस कहानी की मूल संवेदना वही है जो हमें उनकी प्रसिद्ध कृति 'रामेर सुमति' में मिलती है। वस्तुतः ये दोनों कहानियाँ मिलकर एक युग्म हैं। दोनों रचनाएँ अलग-अलग, एवं अपने आप में पूर्ण होने पर भी वस्तु के दृष्टिकोण से एक-दूसरे से अत्यन्त घनिष्ठ रूप में सम्बद्ध हैं। इन दोनों का ढाँचा प्रायः समानान्तर है। यह तो नहीं कहा जा सकता कि शरत् की कला का जो निखार 'रामेर सुमति' में द्रष्टव्य है, वह 'बिन्दुर छेले' में मिलता है, अथवा नहीं, फिर भी निश्चित रूप से इतना अवश्य माना जा सकता है कि 'रामेर सुमति' में जो मूल संवेदना या मनोवेगों की अनुभूति है, वह 'बिन्दुर छेले' में और भी घनीभूत हो गयी है----इतनी घनीभूत कि कहानी के वातावरण में कहीं-कहीं तो पाठक को साँस लेना भी मुश्किल जान पड़ता है।

'बिन्दुर छेले' की आधारभूत कथा इस प्रकार है—सन्तानहीन बिन्दु अपनी जिठानी के एकमात्र पुत्र अमूल्य को अपने सर्वस्व के साथ प्यार करती है। उसके सारे जीवन की वृत्तियाँ उसी पर केन्द्रीभूत हैं। यहाँ तक कि 'अन्नपूर्णा का लड़का बिन्दुवासिनी की गोद में जिस तरह खाने-पीने और बड़ा होने लगा, उसका फल यह हुआ कि अमूल्य चाची को 'माँ' और 'माँ' को जीजी कहना सीख गया।' बिन्दु का कर्कश स्वभाव, वस्तुतः उसके अमूल्य के प्रति प्रेम के कारण ढँक जाता है। इस कहानी में शरत् ने नारी के खारे आँसुओं से स्नेह का इतना शीतल एवं अगाध सागर प्रस्तुत किया है, जिसकी थाह लेने में बुद्धि की वृत्तियाँ असमर्थ हो जाती हैं, परन्तु फिर जीवन की सरल एवं अबाध गति में व्यवधान उपस्थित होता है। घर में यादव एवं माधव की फुफेरी बहिन एलोकेशी, जिनकी आर्थिक अवस्था अच्छी नहीं है, अपने पति एवं पुत्र के साथ आ जाती हैं। और यहीं से इस सुखी एवं सम्पन्न गृहस्थी में कलह अपनी जड़ जमा लेती है। एलोकेशी की कूटनीति के फलस्वरूप बिन्दु एवं उसकी जिठानी में मन-मुटाव हो जाता है और दोनों अलग-अलग रहने लगती हैं। पर अगाध स्नेह की अभ्यस्त बिन्दु को अपनी कठोर, परन्तु ममतामयी जिठानी, सरल व्यवहार वाले जेठ एवं अपने

जीवन-सर्वस्व लल्ला (अमूल्य) के अभाव का अनुभव होने लगता है। वह अपने पितृ-गृह चली जाती है, और तब उसकी पुरानी बीमारियाँ उसे फिर घेर लेती हैं, वह मरणासन्न हो जाती है। परन्तु ऐसे सरल एवं निरीह स्नेह का अन्त इस प्रकार नहीं हो सकता। माधव अपने बड़े भाई यादव, भाभी अन्नपूर्णा, एव लल्ला को लेकर उसके पास पहुँचते हैं। तब बिन्दो कहती है—"लाओ जीजी क्या खाने को देती हो। और लल्ला को मेरे पास लिटाकर तुम सब बाहर जाओ और आराम करो। अब डर नहीं है, मैं मरूँगी नहीं।"

इस कहानी में आदि से लेकर अन्त तक बिन्दो का चरित्र ही प्रमुख दिखायी देता है। वह एक क्षण के लिए भी हमारी आँखों से ओझल नहीं होती। उसके स्नेह एवं ममता से भरे हुए जीवन की यह गौरव-गाथा है। जब एक नववधू के रूप में बिन्दु यादव मुखर्जी के घर में प्रवेश करती है तो उसके व्यवहार के सम्बन्ध में बड़ी बहू की पहली प्रतिक्रिया होती है, "क्यों जी, रूप और रुपयों की गठरी देखकर बहू घर ले आये, पर यह तो काली नागिन है!" परन्तु यादव ने इस बात पर विश्वास नहीं किया और पाठक की सहानुभूति को भी यादव के इसी विश्वास पर अन्त तक टिकना पड़ता है।

बिन्दु को प्राय: मूर्च्छा आ जाया करती है। और एक दिन जब वह प्रायः अचेत होने को ही थी, उसकी जिठानी अन्नपूर्णा ने अपने सोते हुए बच्चे अमूल्य को लाकर उसकी गोद में डाल दिया। अमूल्य कच्ची नींद में जग जाने से ज़ोर-ज़ोर से रोने लगा। बिन्दो जी-जान से अपने को सम्हालकर और बेहोशी के पँजे से अपनी रक्षा करके बच्चे को छाती से लगाकर कमरे में चली गयी। और सचमुच ही स्नेह की इस अजस्र धारा ने बिन्दो की जैसे सारी बीमारी दूर कर दी। अब यदि उसे कोई रोग है तो अमूल्य अथवा लल्ला के प्रति प्रेम का। यहाँ यह कहने की आवश्यकता नहीं कि यही उसकी औषधी भी है!

बिन्दो लल्ला की रक्षा में एक सिंहिनी की भाँति तत्पर रहती है। वह उसे पाठशाला इसलिए नहीं भेजती कि कहीं उसकी आँख में कोई कलम ही न खोंस दे। अपने स्नेहमय आँचल से वह उसे अधिक दूर नहीं होने देना चाहती। जहाँ तक हो सकता है वह उसे अपनी आँख के सामने ही रखती है। सचमुच इस बात का कोई कारण नहीं जानता कि क्यों बिन्दो अमूल्य के बारे में ऐसी यक्ष की तरह सजग रहती है—ऐसी प्रेत की तरह सतर्क। अपने पुत्र की इस सर्वमंगलाकांक्षिणी के चेहरे की तरफ़ देखकर अन्नपूर्णा का मातृ-हृदय गद्‌गद हो उठता है।

परन्तु लल्ला के प्रति असीम स्नेह रखते हुए भी बिन्दो उसे किसी प्रकार बिगड़ने नहीं दे सकती। उसके जीवन में एक ही कामना है, और वह है अमूल्य का चरित्र-निर्माण। बड़े अधिकारपूर्ण स्वर में वह अन्नपूर्णा से कहती है, "मगर देखो जीजी, लड़के को अगर दस-बीस में एक-बड़ा बनाना हो तो माँ को दुनिया से

स्त्री-पात्र लगभग नहीं हैं; ग़फूर की दस वर्षीया पुत्री अमीना का चरित्रांकन अवश्य हुआ है, अत्यन्त संक्षिप्त किन्तु मार्मिक शैली में। पिता की निर्धनता तथा सहिष्णुता ने अमीना को धैर्य की प्रतिमूर्ति बना दिया है। इस छोटी-सी अवस्था में ही उसने बहुत-से सामाजिक व्यवहार सीख लिये हैं। जैसी वह स्नेहमय है, वैसी ही कर्त्तव्य-परायण भी। अपने पिता के बैल महेश के प्रति उसकी ममता कम नहीं, परन्तु ग़फूर की तरह वह एकदम अव्यावहारिक भी नहीं है। वह यथासाध्य कम बोलती है, किन्तु उसकी बातचीत में बुद्धिमत्ता झलकती है। इतनी कम अवस्था में बिना किसी साधन के वह किसी प्रकार अपने पिता की संक्षिप्त-सी गृहस्थी चलाती है। बचपन में ही मानो वार्द्धक्य का अनुभव करने लगी। उसकी इस अवशता को शरच्चन्द्र ने जिस ढंग से अंकित किया है, वह सचमुच बहुत करुणोत्पादक है।

## 17. अभागिनी का स्वर्ग (अभागीर स्वर्ग)

'महेश' की भाँति 'अभागिनी का स्वर्ग' भी दैन्य तथा विपन्नता की कहानी है। पति से परित्यक्त अभागिनी अपनी एक मात्र सन्तान कंगाली के साथ किसी तरह से अपने दिन काटती है। जितना ही उसे अपने पुत्र से स्नेह है, उतनी ही उसे अपने पति के लिए चिन्ता है। उसके जीवन की एकमात्र साध यह रह गयी है कि मृत्यु के उपरान्त उसका दाह-संस्कार विधिपूर्वक हो और उसका पति उसकी चिता में आग लगाये, परन्तु यह नियति का क्रूर व्यंग्य है कि अभागिनी के पति रसिक के आ जाने पर भी उसका शव जलाया नहीं जाता, गाड़ दिया जाता है।

कहानी में अभागिनी के चरित्र पर विशेष बल नहीं दिया गया है। जहाँ-तहाँ उसके व्यवहार तथा वार्तालाप से प्रकट होता है कि वह एक भली और कोमल-हृदय स्त्री है। इतने दुःख-दैन्य में दिन बिताने पर भी उसे किसी के प्रति शिकायत नहीं। अपनी नियति को वह मौन रहकर स्वीकार करती है। अपेक्षाकृत असंस्कृत समाज से सम्बद्ध होते हुए भी, उसका जीवन-क्रम असंस्कृत नहीं जान पड़ता।

## 18. हरिलक्ष्मी

'हरिलक्ष्मी' में नारी-हृदय के मौलिक तत्त्व—कोमलता तथा सहानुभूति का उद्घाटन अत्यन्त मार्मिक ढंग से हुआ है। कहानी में दो प्रमुख नारी पात्र हैं—हरिलक्ष्मी तथा मँझली बहू। बुआ जी को पार्श्व-चरित्र कहा जा सकता है। हरिलक्ष्मी एक समृद्ध तथा वयस्क ज़मींदार की दूसरी पत्नी है। प्रकृति की वह बहुत सरल तथा कोमल है। गर्व की भावना कभी उसके मन में प्रवेश नहीं कर

पाती। उसका हृदय किसी के भी दुःख-दैन्य को देखकर अपने आपको अपराधी समझने लगता है। अधिक वार्तालाप-प्रिय न होने के कारण उसकी सहानुभूति का समुद्र अन्दर-ही-अन्दर लहराता रहता है। साथ-ही-साथ उसके व्यक्तित्व में कुछ ऐसी अवशता तथा निरीहता है कि वह इच्छा रहते हुए भी दूसरों के प्रति किये जाने वाले अन्याय का प्रतिकार नहीं कर पाती। गहरी सहानुभूति तथा कर्मगत अक्षमता ने मिलकर उसके व्यक्तित्व को संवेदनशील होते हुए भी नितान्त निरुपाय बना दिया है। इसीलिए सब प्रकार से सम्पन्न होने पर भी हरिलक्ष्मी सदैव पीड़ित दिखाई देती है। दूसरों की वेदना ने उसे जर्जर कर दिया है। उसका व्यक्तित्व भावनाओं का पुंजीभूत समूह होकर रह गया है, जिसमें इच्छा-ही-इच्छा है, शक्ति नहीं।

मँझली बहू हरिलक्ष्मी के रिश्ते में लगने वाले देवर की पत्नी है। कमला का जीवन केवल अभावों की एक करुण गाथा है, परन्तु उन अभावों के कारण उसके आत्म-सम्मान में कहीं भी कमी नहीं आ सकी है। यहाँ तक कि वह हरि-लक्ष्मी की सहायता को भी दृढ़तापूर्वक अस्वीकार कर देती है। उसके व्यक्तित्व की शालीनता तथा सहिष्णुता ने उसे महिमान्वित कर दिया है। आवश्यकता से अधिक वह कभी बात नहीं करती। सारे कष्टों को चुपचाप सहन करते जाना उसका स्वभाव बन गया है। वह सदैव किसी-न-किसी काम-काज में लगी रहती है। जीवन के अविराम संघर्ष में थकना वह जानती ही नहीं। अकेले ही सारी विषमताओं के बीच चलते रहना उसकी नियति है। इसके बाद भी वह कुछ चाहती है, ऐसा नहीं जान पड़ता।

बुआजी का कहानी में बहुत अधिक उल्लेख नहीं हुआ है। वार्तालाप तथा आचरण में कृत्रिमता के साथ, उनके व्यक्तित्व में कर्कशता भी है। उनकी वाचालता प्रायः परनिन्दा का ही रूप लेती है। उनका दृष्टिकोण संकीर्ण तथा वाणी तिक्त है। कमला के प्रति उनकी अप्रसन्नता की कोई सीमा नहीं। उसे नीचा दिखाने का अवसर वे सदैव ही खोजती रहती हैं।

## 19. अनुराधा

अपने कथा-साहित्य में शरत् बाबू ने स्थान-स्थान पर निश्छल स्नेह की शक्ति तथा महिमा को अंकित किया है। 'अनुराधा' इसी वर्ग की कहानियों में से एक है। पुरुष की कटुता तथा विरुद्धता को नारी का स्नेह किस प्रकार बदल सकता है, यही इस कहानी की संवेदना है।

बाईस-तेईस वर्ष की अविवाहित अनुराधा सब प्रकार के अभावों के बीच किस प्रकार जीवन व्यतीत कर रही है। अचानक एक दिन गाँव के ज़मींदार विजय बाबू की आज्ञा होती है कि वह उनका घर खाली करके अन्यत्र चली जाय।

विजय स्वयं इस कार्य के लिए अनुराधा के पास जाता है। साथ में उसका लड़का कुमार है। कहानी यहीं से प्रारम्भ होती है, परन्तु उसका अन्त होता है वहाँ, जहाँ विजय अपने मातृ-विहीन एकमात्र पुत्र को अनुराधा के संरक्षण में छोड़कर वापस कलकत्ता आ जाता है, इस विचार के साथ कि कभी अवसर मिलने पर वह अनुराधा को अपनी पत्नी बना सकेगा।

अनुराधा का चरित्र यद्यपि प्रिया वर्ग के ही अन्तर्गत आता है, परन्तु उसके आचरण से स्पष्ट पता चलता है कि उसके व्यक्तित्व में मातृत्व के तत्त्वों का पूर्ण विकास हुआ है। विजय का पुत्र कुमार तो उसे अपनी माँ के स्थानापन्न मान लेता है। ऐसा जान पड़ता है कि अनुराधा के अदम्य यौवन की समस्त अपूर्ण वासनाएँ वात्सल्य के अप्रतिहत स्रोत में एकदम विलीन हो गयी हैं। अनुराधा का व्यवहार अत्यन्त नम्र, शालीन तथा परिष्कृत है। उसका बातचीत करने का ढंग प्रभावोत्पादक है। घोर विपन्नता भी उसके चरित्र को कहीं कटु नहीं बना सकी है। उसका भद्र आचार सबके ऊपर है, जो विरुद्ध जनों के हृदय को भी जीत लेता है। अत्यन्त स्नेहमय होने पर भी कोई उसके प्रति निकटता का अनुभव नहीं कर पाता। यह नम्र पार्थक्य उसकी व्यवहार-कुशलता द्वारा ही सम्भव है। उसके सम्पूर्ण व्यक्तित्व में जो स्निग्धता है, वह नारी के प्रिया तथा जननी के रूपों के सम्मिलन में ही प्रायः मिल पाती है, और आश्चर्य की बात यह है कि वास्तविक अर्थ में न अनुराधा प्रिया ही है, और न जननी ही। स्नेह के अविरल प्रवाह ने जहाँ उसके चरित्र को बहुत सरस तथा मधुर बनाया है, वहीं आचरण की कठोरता ने उसके मांस के विद्रोह को एकदम दबा दिया है। कुल मिलाकर उसका चरित्र बहुत सन्तुलित तथा मर्यादित है, और सम्भवतः: शरत् के आदर्श नारीत्व के बहुत समीप है।

अनुराधा के ठीक विपरीत इस कहानी में विजय की भाभी प्रभा का चरित्रांकन हुआ है। उसके व्यक्तित्व में कृत्रिमता तथा छिछलापन है। अंग्रेजी संस्कृति के अन्धानुकरण ने उसके दृष्टिकोण को बहुत सतही बना दिया है। बिना किसी आस्था तथा निष्ठा के उसका व्यक्तित्व एकदम खोखला हो गया है। वह जिस वर्ग की नारी है, उसका मूल मन्त्र स्वार्थ है। उच्च शिक्षा प्राप्त करने पर भी उसके उद्देश्य ऊँचे नहीं हो पाते। शरत् बाबू इस प्रकार के पात्रों को प्रायः अपने उपन्यासों तथा कहानियों में लाये हैं, और इस वर्ग की नारियों का उन्होंने बड़े सजीव ढंग से चित्रण किया है। प्रभा इसी श्रेणी का एक अत्यन्त संक्षिप्त चरित्र है।

## 20. शुभदा

पूरे आकार का उपन्यास होने पर भी 'शुभदा' को इस परिशिष्ट में

सम्मिलित करने का एक प्रधान कारण यह है कि इसे शरत् बाबू की रचनाओं की समयानुक्रमणिका में ठीक-ठीक नहीं रखा जा सकता। उनकी मृत्यु के उपरान्त प्रकाशित होने पर भी, यह उनकी प्रारम्भिक काल की रचना है। इसके लेखन-समय का निर्धारण ठीक-ठीक नहीं हो सका है। शरत्-साहित्य के गम्भीर अन्वेषक तथा समीक्षक श्रीव्रजेन्द्रनाथ वन्द्योपाध्याय के अनुसार तो यह 'चन्द्रनाथ' तथा 'देवदास' से भी पहले की कृति है ('शरत्-परिचय' : पृष्ठ 10, पाद-टिप्पणी) इसीलिए चरित्रांकन के दृष्टिकोण से यह बहुत अपरिपक्व जान पड़ती है।

'शुभदा' में नारी-चरित्रों की संख्या कम नहीं है। पुरुष-पात्रों की अपेक्षा नारी-पात्र ही घटना-क्रम में अधिक प्रधान हैं; परन्तु इनमें से एक भी चरित्र ऐसा नहीं है जो पूर्णतः विकसित हुआ हो। चरित्र-चित्रण के दृष्टिकोण से वे सबके सब अप्रौढ़ हैं।

उपन्यास के कथानक में शुभदा तथा उसकी दोनों पुत्रियों, ललना तथा छलना का महत्त्वपूर्ण स्थान है। शेष कात्यायनी, रासमणि, विन्दो, विन्दो की माता, कृष्णप्रिया तथा जयावती या तो पार्श्व-चरित्र हैं या स्थानीय चरित्र। शरत् बाबू का यह सम्भवतः अकेला उपन्यास है, जिसमें कोई भी नारी-चरित्र जीवन्त नहीं बन सका है। इसका प्रधान कारण यह जान पड़ता है कि इसके किसी भी नारी पात्र की कोई अपनी विशेष संवेदना नहीं है।

शुभदा को एक प्रकार से कहानी की नायिका माना जा सकता है। कठोर विषमताओं के बीच अपने आपको स्थिर बनाये रखना उसका स्वभाव बन गया है। धैर्य, आत्म-त्याग तथा आत्म-सम्मान उसके व्यक्तित्व के प्रधान गुण हैं। विपत्तियों ने उसके साहस में वृद्धि की है, कमी नहीं। संघर्ष ही मानो उसकी नियति बन गया है।

ललना तथा छलना, दोनों ने अपनी माता से अधिकांश चारित्रिक गुण प्राप्त किये हैं। दोनों के चरित्र में दृढ़ता तथा साहसिकता का पूर्ण उन्मेष हुआ है। अपने परिवार के प्रति उनका मोह अपरिसीम है। दैन्य तथा विपन्नता ने उनमें आत्मनिर्भरता का संचरण किया है। अपने जीवन-क्रम को निर्धारित करने में वे स्वयं समर्थ हो सकी हैं।

कात्यायनी एक ग्रामीण वेश्या है। किसी भी प्रकार के मूल्यों से रहित उसका जीवन मागाचार में ही बीतता है। किन्तु शुभदा के पति हारान के प्रति उसकी सच्ची सहानुभूति है। घर के प्रति उसकी नितान्त विमुखता कात्यायनी को ज़रा भी अच्छी नहीं लगती।

वृद्धा रासमणि का चरित्र उपन्यास में कुछ अच्छा बन सका है। वाणी की कटु होने पर भी उसका हृदय बहुत निश्छल है। विन्दो, विन्दो की माता तथा कृष्णप्रिया अपने से अधिक दूसरों की बात में रुचि रखने वाली स्त्रियाँ हैं।

पर-निन्दा में उनका विशेष मन लगता है। जयावती वेश्या होने पर भी स्वभाव की अच्छी है। उसके व्यक्तित्व में सहानुभूति तथा उदारता है। उसकी माँ का व्यक्तित्व ठीक इसके विपरीत है। वह कलह-प्रिय तथा कर्कशा है। किन्तु अकारण ही वह भी किसी को कष्ट नहीं पहुँचाती। वह आसानी से रुष्ट और उतनी ही आसानी से प्रसन्न होने वाली स्त्री है। उसके मन में किसी प्रकार का स्थायी विद्वेष नहीं है।

परिशिष्ट-3

# शरत् के नारी-पात्रों की सामाजिक पृष्ठभूमि

जिस युग में शरच्चन्द्र अपने उपन्यासों तथा कहानियों का सृजन कर रहे थे वह युग बंगाल के सामाजिक इतिहास में अपना एक विशेष महत्त्व रखता है। कुछ तो राष्ट्रीय चेतना की जागृति के फलस्वरूप और कुछ पाश्चात्य संस्कृति के संक्रमण के फलस्रूप, सुधार-आन्दोलन की लहर इस प्रदेश के निवासियों के ऊपर अपना काफ़ी गहरा रंग चढ़ा चुकी थी। ब्राह्मो समाज की स्थापना हुए इतना समय हो गया था कि उसके नियमों तथा अनुशासनों के अन्दर भी रूढ़ि का प्रवेश हो चला था। ब्राह्मो समाज के अतिरिक्त कई अन्य छोटे-मोटे सुधारवादी आन्दोलन भी अपनी जड़ जमाने के प्रयत्न में थे, किन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं कि तत्कालीन बंगाली समाज की मान्यताओं तथा आचरणों पर सबसे अधिक प्रभाव ब्राह्मो समाज का ही था। समाज का एक बड़ा वर्ग यद्यपि अभी अपने प्राचीन हिन्दू धर्म में ही बँधा हुआ था, फिर भी ब्राह्मो समाज के अनुयायियों में प्रभावशील तथा महत्त्वपूर्ण सदस्यों की संख्या कम नहीं थी। जो भी हो, उस समय कलकत्ता में ब्राह्मो समाज के आन्दोलन के फलस्वरूप जातीय विभेदों के विरोध में आवाज़ उठायी जा रही थी, सती प्रथा को बन्द करने का प्रयत्न किया जा रहा था तथा स्त्री शिक्षा को प्रोत्साहन दिया जा रहा था। बंगाल के गाँवों को सुधारक की यह लहर अब तक भी बहुत प्रभावित न कर सकी थी।

ब्राह्मो समाज की अधिकांश धाराएँ तत्कालीन नारी समाज से सम्बद्ध थीं। स्वयं उसके संस्थापक राजा राममोहन राय स्त्री-सुधार के प्रबल समर्थक थे। बहु-विवाह, बाल-विवाह तथा अनमेल विवाह का उन्होंने विरोध किया था; विधवा-विवाह तथा स्त्री-शिक्षा के वे हामी थे तथा पर्दा-प्रथा और सती-प्रथा को भी समूल उखाड़ फेंकने का उन्होंने यत्न किया था। बहुत-सी कुरीतियों का मूल कारण कुलीनता की भावना थी। राजा राममोहन राय ने इन विभेदक तत्त्वों की भी बहुत निन्दा की थी। इस प्रकार उनके प्रयत्नों के फलस्वरूप लोग तत्कालीन बंगाल की नारी की दुरवस्था को तो कम-से-कम पहचान ही सके थे। उसे दूर करने की बहुत-सी चेष्टाएँ सफल भी हुईं, इसमें कोई सन्देह नहीं।

शरत्चन्द्र ने जिस समय लिखना प्रारम्भ किया था, उस समय तक सुधारवादी आन्दोलन के कुछ-कुछ शुभ प्रभाव तो परिलक्षित होते थे, परन्तु उसकी तीव्रता बहुत कुछ नष्ट हो चुकी थी। गाँवों में सुधार का सन्देश पहले भी नहीं पहुँचा था, इसीलिए वहाँ की दशा तो बहुत ही गिरी हुई थी। कलकत्ता में भी सुधार की प्रत्येक लहर के साथ अनिवार्य रूप से आनेवाला कठमुल्लापन प्रवेश पा चुका था। इस प्रकार कुल मिला-जुलाकर एक महान् सुधारक को जन्म देने की तैयारियाँ फिर से पूर्ण हो गयी थीं। परन्तु इस बार का सुधारक अपने पूर्वागतों की परम्परा में न था। सुधार के लिए उसने अधिक मनोवैज्ञानिक साधनों को अपनाया। अपने उपन्यासों तथा कहानियों में उसने बंगाल का इतना यथार्थ चित्र उपस्थित किया कि उसे पढ़कर लोग स्वयं ही सुधार के लिए आकुल हो उठे।

अशिक्षित होना एक बड़ा अभिशाप है जो सदा के लिए दृष्टि को अवरुद्ध कर देता है। बंगाल के तत्कालीन नारी समाज के साथ भी ठीक यही बातें हुईं। अपनी पुस्तक 'वुमेन ऑफ बंगाल' में श्रीमती मार्गरेट एम. उरखार्ट लिखती हैं, "यद्यपि लड़कियों की शिक्षा में लोगों की अभिरुचि है, परन्तु अभी तक इसे कार्य रूप में परिणत करने का यत्न नहीं किया गया; यहाँ तक कि शिक्षा का जो प्रबन्ध उपलब्ध भी है उसका भी उपयोग नहीं किया जाता।" जैसाकि लेखिका ने आगे स्वयं बताया है, यह शिक्षा का अभाव बहुधा बाल-विवाह के कारण है। बहुत कम अवस्था में ही लोग लड़कियों का विवाह करने के लिए यत्नशील रहते थे, और इसके परिणाम-स्वरूप उनकी शिक्षा प्रायः नहीं के बराबर होती थी। इस शिक्षा के अभाव के कारण अंधविश्वासों तथा रूढ़ियों का प्रवेश बहुत आसानी से समझा जा सकता है।

सामाजिक सन्तुलन बिगड़ जाने के कारण कन्या के विवाह में काफ़ी अधिक दहेज दिया और लिया जाने लगा था। यह इसी का फल था कि उस समय के बंगाल में पुत्री का जन्म प्रायः एक शोचनीय घटना हो गयी थी। इसी के साथ-साथ कुलीनता की प्रथा भी जुड़ी हुई थी। क्योंकि लड़की का विवाह एक बहुत ही सीमित वर्ग में किया जा सकता था, इसीलिए उपयुक्त वर का मिलना प्रायः असम्भव हो गया था। इन दोनों प्रथाओं का सम्मिलित परिणाम यह हुआ कि बाल-विवाह तथा बहु-विवाह अधिकाधिक संख्या में होने लगे। बहु-विवाह के अन्तर्गत प्रायः अनमेल विवाह भी होते थे। पचास-पचपन के बुड्ढे का विवाह तेरह-चौदह वर्ष की लड़की से हो जाना एक साधारण बात थी।

बहुत छोटी अवस्था में विवाह कर देने का एक धार्मिक कारण भी था। श्रीमती उरखार्ट के अनुसार, "लड़की की अपने पिता के घर रहने की अवधि यथासम्भव संक्षिप्त की जाती थी···माता-पिता का यह पुनीत कर्त्तव्य माना जाता

है कि वे लड़की को अपने संरक्षण से उसी अवस्था में दान कर दें जबकि उसका कौमार्य नितान्त असन्दिग्ध है। प्रचलित परम्पराओं के अनुसार आठवर्ष की आयु बहुत पवित्र मानी जाती है, क्योंकि साधारण विश्वासों के अनुसार इसी अवस्था में शिव की पत्नी गौरी का विवाह हुआ था।" इसी भावना के कारण बाल-विवाह सामान्य धर्म का एक अंग माना जाता था। एक निश्चित अवस्था तक विवाह न कर देने के दण्ड-स्वरूप लड़की के पिता को जाति से बहिष्कृत कर दिया जाता था। अतः वंश मर्यादा तथा कुलीनता की रक्षा के लिए अधिकांश पिता लड़की के सुख-दुख की ज़रा भी चिन्ता किये विना उसका विवाह बहुत कम अवस्था में ही कर दिया करते थे। इसके फलस्वरूप जब कभी अनमेल विवाह होते थे तो प्रायः उन्नीस-बीस वर्ष की आयु तक पहुँचते-पहुँचते अधिकांश सधवाएँ विधवा हो जाती थीं। प्रथम यौवन में ही विधवा हो जाना बहुतों की नियति बन गया था; और क्योंकि विधवा-विवाह एकदम निषिद्ध था, इसीलिए विधवाओं की एक बड़ी संख्या समाज के लिए एक विकट समस्या बन गयी थी। विधवाओं की दुर्दशा का वर्णन उस युग के सामाजिक इतिहास में स्थान-स्थान पर मिलता है।

यदि ध्यान से देखा जाये तो उपर्युक्त सभी समस्याएँ एक-दूसरे के साथ अनिवार्य रूप से सम्बद्ध जान पड़ती हैं। उस युग का पूरा सामाजिक ढाँचा ही ऐसा था कि उसमें नारी-जाति की समस्याओं का उचित ढंग से पर्यवेक्षण नहीं हो पाता था। अपने धर्म तथा विश्वासों को समाज काफ़ी अंशों में विकृत कर चुका था और बाहर की सभ्यता तथा संस्कृति को वह अग्राह्य समझता था। ऐसी स्थिति में अधिक दुर्भाग्य का भागी स्त्री जाति को ही बनना पड़ा। जबरन सती कराने की प्रथा जिस युग में प्रचलित थी, उस युग में नैतिक मान्यताओं का कितना अधिक विघटन हो चुका था, यह स्पष्ट ही है।

शरत्च्चन्द्र तथा उनके कुछ पूर्व के समय में पारिवारिक जीवन में भी बहुत अव्यवस्था आ गयी थी। सम्मिलित परिवार की प्रथा अकाट्य थी। पिता-पितामह के जीवन-काल में ही लड़के का अलग रहने लगना एक अकल्प्य बात थी। इसका परिणाम यह हुआ कि पारिवारिक जीवन में सुख-सुविधा के स्थान पर कलह, असन्तोष तथा वैर ने अपना स्थान बना लिया। स्त्रियों की सहिष्णुता का अनुचित लाभ उठाया गया, परन्तु जब उसकी भी सीमा का अतिक्रमण हो गया तो फिर ऐसी व्यवस्था में नित नयी दुरभिसन्धियों के अतिरिक्त और फिर चारा ही क्या रहा? गृह-कलह प्रायः ही स्थायी वैमनस्य तथा वैर का रूप धारण कर लेता था। और इस प्रकार सम्मिलित परिवार तब तक अलग नहीं होता था, जब तक कि उसके सदस्यों का पारस्परिक कलह तथा असन्तोष अपनी चरम सीमा तक न पहुँच जाये।

धर्म में जड़ निष्ठा सम्भवतः पुरुषों से अधिक स्त्रियों का गुण होता है।

तत्कालीन बंगाल में धर्म का यह मिथ्या आचरण इतना अधिक बढ़ गया था कि उसकी मूल आत्मा लगभग नष्ट हो चुकी थी। परम्परा से चले आनेवाले आचारों का बिना उनका रहस्य समझे हुए पालन करना धार्मिक जीवन का एकमात्र चिह्न था। इन मिथ्या आचारों में अशिक्षा के कारण स्त्रियों की ही आस्था अधिक थी। समय व्यतीत करने का कोई अन्य साधन न होने के कारण वे या तो कलह और पर निन्दा में रत रहती थीं, या फिर इस धार्मिक कर्मकाण्ड को करते रहने में ही उनका समय जाता था। स्पष्ट है कि इन दोनों ही प्रकार के कार्यों में वृद्धाओं को अवसर अपेक्षाकृत अधिक रहता था।

धर्म के रूप में इस प्रकार की विकृतियाँ आने पर अन्धविश्वासों का अधिकाधिक संख्या में प्रचलित होना एक स्वाभाविक परिणाम है। इन रूढ़ियों तथा अन्धविश्वासों से समाज का बौद्धिक स्तर एकदम जर्जर हो उठता है। धर्म की प्रथम मान्यता सहिष्णुता का विघटन भी इसी के फलस्वरूप होता है। ऐसे समय में नैतिक मूल्य तथा मर्यादाएँ भी धीमे-धीमे लुप्त होने लगती हैं, और एक प्रकार से समाज में गत्यवरोध की स्थिति उत्पन्न हो जाती है। शरच्चन्द्र के समय में यह गत्यवरोध बहुत कुछ अपना रूप स्पष्ट कर चुका था, और उनका कलाकार मन इससे अत्यन्त विक्षुब्ध हो उठा था। इसीलिए शरत् में सर्वत्र एक रूमानी भावना दिखाई पड़ने के बावजूद, उनमें 'सोशल कण्टेण्ट' का कहीं अभाव नहीं दिखाई देता।

शरच्चन्द्र के समय के समाज का जो एक संक्षिप्त चित्र ऊपर प्रस्तुत किया गया है, उससे यह जान पड़ सकता है कि तत्कालीन समाज पतन के निम्नतम स्तरों तक पहुँच चुका था। परन्तु बात ठीक ऐसी ही नहीं है। उचित सन्दर्भ में अध्ययन करने से स्पष्ट हो जायगा कि 19वीं शताब्दी के उत्तर भारत में कुछ अन्तरों के साथ लगभग सर्वत्र ही ऐसी स्थिति थी। बंगाल में कुछ विशेष कारणों से स्त्री जाति की दुर्दशा अवश्य ही कुछ अधिक थी। इसके अतिरिक्त आंग्ल संस्कृति के साथ सर्वप्रथम सम्पर्क पाने के कारण, वहाँ संस्कृति-संघर्ष भी कुछ अधिक तीव्र हो उठा था। शेष उत्तर भारत में इस संस्कृति-संघर्ष के आने तक वहाँ के निवासी इससे भलीभाँति परिचित हो चुके थे। बंगाल की नारियों की दुरवस्था को देखकर तत्कालीन बहुत-से कलाकारों ने उसके विरुद्ध आवाज़ उठायी, परन्तु शरच्चन्द्र का विद्रोह सबसे अधिक सशक्त, तर्कपूर्ण तथा प्रभावोत्पादक था। अपने समाज की कुरीतियों का जहाँ उन्होंने चित्रण किया, वहीं वे उसकी अमिट आस्था तथा मर्यादा का भी अंकन करते रहे। इस सम्बन्ध में उनका दृष्टिकोण कभी निराशावादी नहीं रहा।

स्त्री-समाज की वकालत शरच्चन्द्र ने नितान्त बौद्धिक स्तर पर की है। उनका निबन्ध 'नारी का मूल्य' उनके गहन अध्ययन, चिन्तन तथा संवेदनशीलता का

सूचक है। भले को बुरे से अलग करना वे भलीभाँति जानते थे। प्राचीन तथा नवीन में जहाँ भी जो कुछ अच्छा तथा शुभ है, वह उनके लिए ग्राह्य है। इसी सिद्धान्त का प्रतिपादन उन्होंने अपने साहित्य में किया है—निबन्धों में एक ढंग से तथा उपन्यासों और कहानियों में दूसरे ढंग से। उनकी कला का चरम उद्देश्य पतित को सहानुभूति देना तथा उसे ऊपर उठाना रहा है। उनके समाज में जितना ही अधिक मूल्यों का विघटन हुआ था, उसी अनुपात से उनकी कला में निखार आया है। बंगाल के नारी-समाज के लिए शरच्चन्द्र ने जो भी कुछ किया, उसका सही-सही मूल्यांकन आने वाले युग के सामाजिक इतिहासकार ही कर सकेंगे। जिस कार्य को बड़े-से-बड़े सुधारक भी एक साथ मिलकर नहीं कर पाये, उस कार्य को शरत् की कला ने मानो अनायास ही सम्पन्न कर दिया। इस दृष्टिकोण से, बंगाल के नारी-समाज को (Emancipation) दिलाने का श्रेय बहुत कुछ शरच्चन्द्र को दिया जा सकता है।

●

# शरच्चन्द्र की रचनाओं की समयानुक्रमणिका

(इस तालिका में दिये गये वर्ष बंगला समय के अनुसार हैं। साधारणत: बंगाब्द में 593 जोड़ने से ईसवी सन् की संख्या प्राप्त होती है। शरच्चन्द्र की अधिकांश रचनाओं का प्रथम प्रकाशन तत्कालीन बंगाली पत्र-पत्रिकाओं में हुआ था। अत: उनका वास्तविक रचनाकाल उनके प्रथम प्रकाशन-काल के कुछ ही पूर्व माना जा सकता है।)

| वर्ष | रचना | पत्रिका तथा मास |
|---|---|---|
| 1309 | मन्दिर | ...... |
| 1314 | बड़दिदि (बड़ी बहिन) | 'भारती' : वैशाख-आषाढ़ |
| 1319 | रामेर सुमति (सुमति) | 'यमुना' : फाल्गुन-चैत्र |
| | काशीनाथ | 'साहित्य' : फाल्गुन-चैत्र |
| | बोझ | 'यमुना' : कार्त्तिक-पौष |
| | वाल्यस्मृति | 'साहित्य' : माघ |
| 1320 | चन्द्रनाथ | 'यमुना' : वैसाख-आश्विन |
| | विन्दुर छेले (बिन्दो का लल्ला) | 'यमुना' : श्रावण |
| | विराजवहू | 'भारतवर्ष' : पौष-माघ |
| | पथ-निर्देश | 'यमुना' : वैशाख |
| | परिणीता | 'यमुना' : फाल्गुन |
| | आलो और छाया | 'यमुना' : आषाढ़-भाद्र |
| | अनुपमार प्रेम | 'साहित्य' : चैत्र |
| | चरित्रहीन (आंशिक) | 'यमुना' कार्त्तिक-चैत्र (एवं 1321 में) |

| वर्ष | रचना | पत्रिका तथा मास |
|---|---|---|
| 1321 | पंडित मौशाइ (पण्डित जी) | 'भारतवर्ष' : वैशाख-श्रावण |
| | निष्कृति (आंशिक) | 'यमुना' : वैशाख |
| | मेजदिदि (मझली बहन) | 'भारतवर्ष' : कार्त्तिक |
| | दर्पचूर्ण | 'भारतवर्ष' : माघ |
| | आंधार आलो | 'भारतवर्ष' : भाद्र |
| | हरिचरण | 'साहित्य' : आषाढ़ |
| 1322 | पल्ली समाज (ग्रामीण समाज) | 'भारतवर्ष' : आश्विन, आग्रहायण-पौष |
| | श्रीकान्त—प्रथम पर्व | 'भारतवर्ष' : माघ-चैत्र (एवं वैशाख-माघ 1323) |
| 1323 | वैकुंठेर विल | 'भारतवर्ष' : ज्येष्ठ-श्रावण |
| | अरक्षणीया | 'भारतवर्ष' : आश्विन |
| | देवदास | 'भारतवर्ष' : चैत्र (एवं वैशाख-आषाढ़ 1323) |
| 1323 | निष्कृति (समाप्त) | 'भारतवर्ष' : भाद्र, कार्त्तिक, पौष |
| | गृहदाह | 'भारतवर्ष' : माघ-चैत्र (एवं वैशाख-आश्विन आग्रहायण-फाल्गुन 1324; पौष-चैत्र 1324; आषाढ़-आग्रहायण, पौष-माघ) । |

| वर्ष | रचना | पत्रिका तथा मास |
|---|---|---|
| 1324 | स्वामी | 'नारायण' : श्रावण-भाद्र |
| | एकादशी वैरागी | 'भारतवर्ष' : कार्त्तिक |
| | दत्ता | 'भारतवर्ष' : पौष-चैत्र (एवं वैशाख-भाद्र 1325) |
| | श्रीकान्त—द्वितीय पर्व | 'भारतवर्ष' : आषाढ़-भाद्र, आग्रहायण-चैत्र (एवं वैशाख-आषाढ़, भाद्र-आश्विन 1325) |
| 1325 | मामलार फल | 'पार्वती' : आश्विन |
| | विलासी | 'भारती' : वैशाख |
| 1326 | छवि | 'आगमनी' : पूजा वार्षिकी |
| 1327 | वामुनेर मेये (ब्राह्मण की बेटी) | आश्विन |
| | देना पावना (लेन-देन) | 'भारतवर्ष' : आषाढ़-आश्विन, पौष, चैत्र (एवं ज्येष्ठ, श्रावण, कार्त्तिक, चैत्र 1328; वैशाख-श्रावण; आश्विन-कार्तिक, माघ-चैत्र 1329; वैशाख, आषाढ़-श्रावण 1330) |
| | श्रीकान्त—तृतीय पर्व (आंशिक) | 'भारतवर्ष' : पौष-फाल्गुन (एवं वैशाख, आषाढ़, भाद्र-आश्विन, पौष 1328 |

| | | |
|---|---|---|
| 1329 | महेश | 'वंगवाणी' : आश्विन |
| | अभागीर स्वर्ग | 'वंगवाणी' : माघ |
| | पथेर दावी (पथ के दावेदार) | 'वंगवाणी' : फाल्गुन-चैत्र (एवं वैशाख-आषाढ़ भाद्र, आग्रहायण-फाल्गुन 1330 ज्येष्ठ, आश्विन-कार्तिक, पौष-माघ 1331; वैशाख ज्येष्ठ-भाद्र, कार्तिक, फाल्गुन 1332; वैशाख 1333) |
| 1330 | नारीर मूल्य (पुस्तकाकार) | (चैत्र, वैशाख-आषाढ़, भाद्र-आश्विन 1320 की 'यमुना' में श्रीमती अनिला देवी के नाम से प्रकाशित) |
| | नवविधान | 'भारतवर्ष' : माघ-फाल्गुन (एवं वैशाख, आषाढ़, आश्विन-कार्तिक 1331) |
| 1332 | हरिलक्ष्मी | 'वसुमती' : शारदीया |
| | परेश | 'शरतेर फूले' : भाद्र |
| 1334 | षोड़शी (पुस्तकाकार) | श्रावण |
| | शेष प्रश्न (पत्रिका में प्रकाशित अंश पुस्तकाकार उपन्यास से कुछ भिन्न हैं।) | 'भारतवर्ष' : श्रावण-कार्त्तिक, माघ-चैत्र (एवं ज्येष्ठ-श्रावण, कार्त्तिक, पौष, फाल्गुन 1335; वैशाख, श्रावण, कार्त्तिक, पौष, फाल्गुन, चैत्र, 1336; चैत्र 1337; वैशाख 1338) |
| | सती | 'वंगवाणी' : आषाढ़ |

| | | |
|---|---|---|
| 1335 | रमा (पुस्तकाकार) | श्रावण |
| | तरुणेर विद्रोह | (18 अप्रैल 1929 ई०) |
| 1338 | श्रीकान्त—चतुर्थ पर्व | 'विचित्रा' : फाल्गुन-चैत्र (एवं वैशाख-माघ 1339) |
| 1339 | स्वदेश और साहित्य | भाद्र |
| | विप्रदास | 'विचित्रा' : फाल्गुन-चैत्र (एवं वैशाख-आषाढ़, आश्विन, फाल्गुन 1340; वैशाख, श्रावण-भाद्र, कार्त्तिक-माघ 1341 इसके पूर्व 10 परिच्छेद तक 1336-38 की 'वेणु' में प्रकाशित, |
| 1340 | अनुराधा | 'भारतवर्ष' : चैत्र |
| 1342 | विराजबहू (नाटक-पुस्तकाकार) | श्रावण |
| | विजया (नाटक-पुस्तकाकार) | पौष |
| 1345 | शुभदा | ज्येष्ठ (शरत् बाबू की मृत्यु के उपरान्त प्रकाशित, यद्यपि इस उपन्यास का अधिकांश लेखक के रचनाकाल के प्रारम्भिक भाग में लिखा गया था।) |

(उपर्युक्त सामग्री श्री व्रजेन्द्रनाथ वंद्योपाध्याय लिखित 'शरत्-साहित्य-परिचय' पौष, माघ, फाल्गुन 1352 की 'शनिवारेर चिठि' से ली गयी है। बाद में इस सामग्री का समावेश वंद्योपाध्याय जी की 'शरत्-परिचय' शीर्षक पुस्तक में भी किया गया है। 'शरत्-साहित्य-संग्रह' के अब तक प्रकाशित भागों के परिशिष्ट में दी हुई प्रथम प्रकाशन की भी तिथियाँ लगभग यही हैं।)

□

## प्रस्तुत ग्रन्थ में प्रयुक्त शरच्चन्द्र के हिन्दी संस्करणों का परिचय

| नाम | अनुवादक | सन् | प्रकाशक | |
|---|---|---|---|---|
| 1. बड़ी बहिन (शरत्-साहित्य 10) | —रामचन्द्र वर्मा | 1950 ई० : | हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, | बम्बई |
| 2. सुमति (शरत्-साहित्य 1) | —धन्यकुमार जैन | 1949 ई० : | हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, | बम्बई |
| 3. चन्द्रनाथ (शरत्-साहित्य 3) | —रामचन्द्र वर्मा | 1943 ई० : | हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, | बम्बई |
| 4. विन्दो का लल्ला (शरत्-साहित्य 8) | —धन्यकुमार जैन | 1947 ई० : | हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, | बम्बई |
| 5. विराज बहू | —ठाकुरदत्त मिश्र | 1945 ई० : | किताब महल, | इलाहाबाद |
| 6. परिणीता (शरत्-साहित्य 12) | —धन्यकुमार जैन | 1946 ई० : | हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, | बम्बई |
| 7. चरित्रहीन | —कार्त्तिकेय चरण मुखोपाध्याय | 1950 ई० : | हिन्दी पुस्तक एजेंसी, | कलकत्ता |
| 8. पण्डितजी (शरत्-साहित्य 11) | —रामचन्द्र वर्मा | 1946 ई० : | हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, | बम्बई |
| 9. मँझली बहिन (शरत्-साहित्य 11) | —रामचन्द्र वर्मा | 1946 ई० : | हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, | बम्बई |
| 10. ग्रामीण समाज (शरत्-साहित्य 19) | —रामचन्द्र वर्मा | 1947 ई० : | हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, | बम्बई |
| 11. अरक्षणीया (सरस्वती सीरीज़ 65) | —रूपनारायण पांडेय | | इण्डियन प्रेस, | इलाहाबाद |

12. श्रीकान्त, प्रथम पर्व (शरत्-साहित्य 4) हेमचन्द्र मोदी 1947 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई

श्रीकान्त, द्वितीय पर्व (शरत्-साहित्य 6) —हेमचन्द्र मोदी 1946 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई

श्रीकान्त, तृतीय पव (शरत्-साहित्य 7)—धन्यकुमार जैन 1950 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई

श्रीकान्त, चतुर्थ पर्व (शरत्-साहित्य 22) —कमल जोशी 1949 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई

13. देवदास (शरत्-साहित्य 10) —रामचन्द्र वर्मा 1950 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई

14. दत्ता (शरत्-साहित्य 18) —सुन्दरलाल त्रिपाठी 1947 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई

15. गृहदाह (शरत्-माहित्य 16-17) —धन्यकुमार जैन 1948 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई

16. ब्राह्मण की बेटी (शरत्-साहित्य 5) धन्यकुमार जैन 1940 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई

17. लेन-देन —हरिदास शास्त्री तथा गोपालचन्द्र वेदान्त शास्त्री 1940 ई० : इण्डियन प्रेस, इलाहाबाद

18. पथ के दावेदार (अधिकार)
(शरत्-साहित्य 13-14) —धन्यकुमार जैन 1946 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई

19. नवविधान (सरस्वती सिरीज) इण्डियन प्रेस, इलाहाबाद

20. शेष प्रश्न —कमलाप्रसादराय शर्मा, बी० ए० 1949 ई० : साहित्य-सेवक-कार्यालय, बनारस

21. विप्रदास —कमलाप्रसादराय शर्मा, बी० ए० 1947 ई० : साहित्य-सेवक-कार्यालय, बनारस

# सहायक पुस्तकें


अंग्रेज़ी—

1. उरुखार्ट, मार्गरेट एम० वूमेन ऑफ़ बेंगाल 1927 ई० : एसोशिएशन प्रेस, कलकत्ता
2. मदान, इन्द्रनाथ शरत्चन्द्र चटर्जी—हिज़ माइण्ड एण्ड आर्ट 1944 ई० : मिनर्वा पब्लिशर्स, लाहौर
3. मित्रा, शिशिरकुमार : कल्चरल फ़ेलोशिप ऑफ़ बेंगाल 19.6 ई० : कल्चर पब्लिशर्स, कलकत्ता
4. सेनगुप्त, एस० सी० शरत्चन्द्र —मैन एण्ड आर्टिस्ट 19.5 ई० : सरस्वती लाइब्रेरी, कलकत्ता
5. हुमायूँ कबीर शरत्चन्द्र चटर्जी पद्मा पब्लिकेशन, बम्बई

बांग्ला—

1. कन्हाईलाल घोष : शरत्चन्द्र 1357 (बँगला वर्ष) : कन्हाई लाल घोष, 81, शिमला स्ट्रीट, कलकत्ता
2. ब्रजेन्द्रनाथ वंद्योपाध्याय : शरत् परिचय 1357 (बँगला वर्ष : रंजन पब्लिशिंग हाउस, कलकत्ता
3. शैलेश विशी : विप्लवी शरत्चन्द्रर जीवनप्रश्न ज्योति प्रकाशालय, कलकत्ता
4. श्रीकुमार वंद्योपाध्याय : वांग्ला उपन्यास 1354 (बँगला वर्ष) : विश्वभारती ग्रन्थालय, कलकत्ता
5. श्रीकुमार वंद्योपाध्याय : वंग साहित्य उपन्यासेर धारा 1948 ई० : मॉडर्न बुक एजेन्सी, कलकत्ता
6. सुबोधचन्द्र सेनगुप्त : शरत्चन्द्र 1356 (बँगला वर्ष) ए० मुखर्जी एण्ड कम्पनी लिमिटेड, कलकत्ता
7. सुरेन्द्रनाथ गंगोपाध्याय : शरत् परिचय ओरियण्टल बुक कम्पनी, कलकत्ता

हिन्दी—

1. गुप्त, मन्मथनाथ : शरच्चन्द्र किताब महल, इलाहाबाद
2. जोशी, इलाचन्द्र—व्यक्ति और कलाकार 1954 ई० : अशोक प्रेस, पटना
3. मदान, इन्द्रनाथ : शरत्चन्द्र—चिन्तन व कला हिन्दी भवन, इलाहाबाद
4. शरत्चन्द्र चट्टोपाध्याय : नारी का मूल्य 1946 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई
5. शरत्चन्द्र चट्टोपाध्याय :—शरत् निबन्धावली 1954 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई
6. शरत्चन्द्र चट्टोपाध्याय :—शरत् पत्रावली 1952 ई० : हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर, बम्बई

# अनुक्रमणिका

[प्रत्येक नारी-पात्र के नाम के आगे उस कहानी अथवा उपन्यास का नाम दिया गया है, जिसमें उस पात्र विशेष का अंकन हुआ है; अनुक्रमणिका में दिये हुए अंक पृष्ठ-संख्या के सूचक हैं।]


[ अ ]

अंबिका बाबू की पत्नी (दर्पचूर्ण) 255

अघोरमयी (चरित्रहीन) 52. 62

अचला (गृहदाह) 21, 45, 50, 118, 126-139, 247

अन्नदा (विप्रदास) 229, 239

अन्नदा (श्रीकान्त) 42, 91, 98-101, 103, 135, 244, 261

अन्नपूर्णा (बिन्दो का लल्ला) 32-37

अनुपमा (अनुपमा का प्रेम) 254

अनुपमा की भाभी (अनुपमा का प्रेम) 254

अनुपमा की मां (अनुपमा का प्रेम) 254

अनुराधा (अनुराधा) 263, 264

अपर्णा (मन्दिर) 250

अपूर्व की माँ (पथ के दावेदार) 160, 161, 168, 175, 176

अभया (श्रीकान्त) 52, 91, 94, 99-100, 154, 172, 191

अभागिनी (अभागिनी का स्वर्ग) 262

अमीना (महेश) 262

अलका (लेन-देन) देखो षोड़शी

[ इ ]

इन्दुमती (दर्पचूर्ण) 254, 255

[ उ ]

उमा (नवविधान) 178, 183, 188

उषा (नवविधान) 177-189

[ ए ]

एलोकेशी (बिन्दो का लल्ला) 32-34 36, 42, 86

[ क ]

कमल (शेष प्रश्न) 21, 42, 48, 53-56, 100, 104, 135, 145, 149, 154, 158, 172, 190-225, 244, 247

कमललता (श्रीकान्त) 92-93, 95, 103-106

कमला (काशीनाथ) 250-251

कमला (हरिलक्ष्मी) 262-263

करुणामयी (पथ के दावेदार) देखो अपूर्व की माँ

कल्याणी (विप्रदास) 229, 237, 238, 239, 240
कात्यायनी (शुभदा) 269
कादम्बिनी (मझली बहिन) 72-76, 246
कामिनी (चरित्रहीन) 52, 59, 63
कामिनी की माँ (ग्रामीण समाज) 82
कालीतारा (ब्राह्मण की बेटी) 142, 148, 149
काशीनाथ की माँई (काशीनाथ) 251
किरणमयी (चरित्रहीन) 42, 61-63, 69, 100, 102, 103, 143, 154, 172, 191, 192, 233, 244, 245, 247
कुंज की सास (पंडित जी) 70, 247
कुआरी पत्नी (श्रीकान्त) 93, 96, 106
कुसुम (पंडित जी) 65-72
कृष्णप्रिया (शुभदा) 265

[ ग ]

गंगामणि (मुकद्दमे का नतीजा) 260
गंगामणि की देवरानी (मुकद्दमे का नतीजा) 260
गिरिबाला (बोझ) 251
गुणेन्द्र की मौसी (पथ-निर्देश) 252
गौरी (एकादशी वैरागी) 259

[ च ]

चन्द्रमुखी (देवदास) 108, 113-116
चक्रवर्ती गृहिणी (श्रीकान्त) 93, 96, 106
चारुबाला की माँ—मनोरमा परिणीता) 49

[ छ ]

छलना (शुभदा) 265
छोटी बहू (अरक्षणीया) 87

[ ज ]

जगततारिणी (चरित्रहीन) 52, 62
जगद्धात्री (ब्राह्मण की बेटी) 142-144, 146-148
जयावती (शुभदा) 265, 266
जलदबाला (देवदास) 112, 116

[ ट ]

टगर (श्रीकान्त) 93, 105

[ द ]

दयामयी (विप्रदास) 42, 70, 229, 230, 231, 233-235, 238-240, 246, 248, 256
दिगम्बरी (सुमति) 26, 29, 36, 86, 147, 247
दुर्गा (अरक्षणीया) 83-84, 86-89
देवदास की भाभी (देवदास) 116
देवदास की माँ (देवदास) 116, 118

[ न ]

नयनतारा (निष्कृति) 257-258
नलिनी (दत्ता) 119, 121, 124-125
नलिनी (बोझ) 251
नवतारा (पथ के दावेदार) 161, 162, 172, 175
नृत्यकाली (बोझ) 251

नारायणी (सुमति) 22, 23-26, 35, 36, 70, 72, 246, 247, 260
नीला (निष्कृति) 258
नीलिमा (शेष प्रश्न) 190-191, 206, 212, 221-224

[ प ]

पदमा (श्रीकान्त) 93, 106
प्रकृति (विप्रदास) 231, 240
प्रतुल (प्रकाश और छाया) 253
प्रभा (अनुराधा) 264
पार्वती (देवदास) 108-116
पारो की दादी (देवदास) 108, 116
पारो की माँ (देवदास) 108, 116
पुटी (विराज बहू) 39, 43
पुटूं (श्रीकान्त) 93, 105-106
प्यारी (श्रीकान्त) देखो राजलक्ष्मी

[ ब ]

बर्मी स्त्री (श्रीकान्त) 93, 106
बिन्दु (बिन्दो का लल्ला) 32-36, 72, 247, 260
विलासी (विलासी) 260-261
बुआजी (गृहदाह) 125, 139
बुआजी (हरिलक्ष्मी) 262
बुआजी (श्रीकान्त) 93, 106
बिजलीबाई (अन्धकार में आलोक) 255, 556
बेला (शेष प्रश्न) 191, 221, 223-226
बैरिस्टर पत्नी (विप्रदास) 231, 240

[ भ ]

भवानी (वैकुण्ठ का दान-पात्र) 256, 257
भामिनी (अरक्षणीया) 87-88
भारती (पथ के दावेदार) 160-176, 234
भारती की महरी (पथ के दावेदार) 161, 176
भुवनेश्वरी (परिणीता) 49, 50, 70, 246
भैरव आचार्य की पत्नी (ग्रामीण समाज) 81
भैरव आचार्य की पुत्री (ग्रामीण समाज) 81

[ म ]

मणिशंकर की पत्नी (चन्द्रनाथ) 30
मनोरमा (देवदास) 42, 110, 113, 116
मनोरमा (वैकुण्ठ का दान-पत्र) 257
मनोरमा (शेष प्रश्न) 190-192, 198, 217-220
महेश्वरी (चरित्रहीन) 52, 63
मातो (बोझ) 251
माधवी (बड़ी बहिन) 19-22, 53, 78, 109, 246
मानदा (पथ-निर्देश) 252
मालती (श्रीकान्त) 93, 106
मालिनी (शेष प्रश्न) 191, 227
मा-शोये (तसबीर) 261
मुक्ता (स्वामी) 259

मनुआ की माँ (वैकुण्ठ का दान-पत्र) 257
मोहिनी (विराजबहू) 42, 43, 44
मृणाल (गृहदाह) 127, 128, 130, 131, 132, 133, 135, 136-139, 158
मैत्रेयी (विप्रदास) 230, 237-38
मोक्षदा (चरित्रहीन) 63

[ य ]

यशोदा (देवदास) 112
यज्ञदत्त की बुआ (प्रकाश और छाया) 253
योगमाया (बोझ) 251

[ र ]

रमा (ग्रामीण समाज) 78-81, 151
रमा की मौसी (ग्रामीण समाज) 81
राजबाला (बोझ) 251
राजलक्ष्मी (श्रीकान्त) 92-100, 101, 103, 106
राधारानी (अन्धकार में आलोक) 255, 256
रायगृहिणी (बड़ी बहिन) 22, 23, 35
रासमणि (बोझ) 251
रासमणि (शुभदा) 265
रासी ब्राह्मनी (ब्राह्मण की बेटी) 142, 143, 147-148
राक्षसी (गृहदाह) देखो वीणापाणि

[ ल ]

ललना (शुभदा) 265
ललित की माँ (अनुपमा का प्रेम) 254
ललिता (परिणीता) 45-50, 53, 69, 85, 118, 124
ललिता की माँईं (परिणीता) 49

[ व ]

वन्दना (विप्रदास) 42, 239
वन्दना की मौसी (विप्रदास) 229, 230-232, 234, 239, 240
विन्दुवासिनी (काशीनाथ) 251
विन्दो (शुभदा) 265
विन्दो की माता (शुभदा) 265
विजया (दत्ता) 118-125
विधु (बोझ) 251
विभा (नव विधान) 177-178, 181-188
विमला (दर्पचूर्ण) 254, 255
विराज बहू (विराजबहू) 38-44, 48, 53, 69, 78, 243-46
विश्वेश्वरी (ग्रामीण समाज) 78, 81
वीणापाणि (गृहदाह) 128, 133, 134, 139
वृन्दावन की माँ (पंडितजी) 69-70
व्रजेश्वरी (पंडितजी) 70-71

[ श ]

शान्ति (बड़ी बहिन) 22
शिवचन्द्र की स्त्री (बड़ी बहिन) 22
शिवानी (शव प्रश्न) देखो कमल
शुभदा (शुभदा) 265
शैलजा (निष्कृति) 257-258
षोड़शी (लेन-देन) 151-159, 191

[ स ]

सन्ध्या (ब्राह्मण की बेटी) 141 145, 146-148
सत्येन्द्र की माँ (अन्धकार में आलोक) 256
सत्येन्द्र की माँ (बोझ) 251
सती (विप्रदास) 232-236, 238
सरयू (चन्द्रनाथ) 27-31, 43
सरोजिनी (चरित्रहीन) 52, 61, 62
सरला (बोझ) 251
स्वर्णमंजरी (अरक्षणीया) 86-87, 247
सावित्री (चरित्रहीन) 51, 52, 59-64, 245
सिद्धेश्वरी (निष्कृति) 257-258
सुन्दरी (विराज बहू) 43
सुनन्दा (श्रीकान्त) 93, 96, 105
सुमित्रा (पथ के दावेदार) 161, 162, 170-175, 191
सुरबाला (चरित्रहीन) 52-55, 60-64, 245
सुरमा (प्रकाश और छाया) 253
सुरेश की माँ (अनुपमा का प्रेम) 254
सुलोचना (चन्द्रनाथ) 30
सुलोचना (पथ-निर्देश) 251, 252
सौदामिनी (स्वामी) 258, 259
सौदामिनी की माँ (स्वामी) 259
सौदामिनी की सास (स्वामी) 259

[ ह ]

हरकाली (चन्द्रनाथ) 29
हरिबाला (चन्द्रनाथ) 28, 30
हरिया की माँ (गृहदाह) 128, 139
हरिलक्ष्मी (हरिलक्ष्मी) 262-263
हेम (पथ-निर्देश) 251, 252
हेम (लेन-देन) 152-156, 159
हेम की माँ (लेन-देन) 152, 158
हेमनलिनी (विप्रदास) 231, 240
हेमांगिनी (मँझली बहिन) 70, 72-76, 246, 248, 260
हेमांगिनी (बैकुण्ठ का दान-पत्र) 257

[ क्ष ]

क्षेन्ती (ग्रामीण समाज) 81

[ ज्ञ ]

ज्ञानदा (अरक्षणीया) 83-89, 109
ज्ञानदा (ब्राह्मण की बेटी) 142, 146, 149

□□□

## भारतीय ज्ञानपीठ

### उद्देश्य

ज्ञान की विलुप्त, अनुपलब्ध और अप्रकाशित सामग्री का अनुसन्धान और प्रकाशन तथा लोक-हितकारी मौलिक-साहित्य का निर्माण

•



भारतीय ज्ञानपीठ
18, इंस्टीट्यूशनल एरिया, लोदी रोड, नई दिल्ली-110003

